# गांधीजी
# और
# स्वाधीनता आंदोलन

जवाहरलाल नेहरू

सस्ता साहित्य मण्डल प्रकाशन

# गांधीजी

## और

# स्वाधीनता-आंदोलन

•

जवाहरलाल नेहरू

•

१९७३

सस्ता साहित्य मण्डल प्रकाशन

# प्रकाशकीय

पंडित जवाहरलाल नेहरू भारत के स्वाधीनता-संग्राम के प्रमुख कर्णधारों में से थे। गांधीजी उनके प्रति गहरा स्नेह रखते थे और राजनैतिक क्षेत्र में उन्हें अपना उत्तराधिकारी मानते थे। दूसरी ओर, जवाहरलालजी कुछ बातों में भिन्न दृष्टिकोण रखते हुए भी उन्हें बड़े ही आदर-भाव से देखते थे।

जवाहरलालजी ने गांधीजी के बारे में बहुत कुछ लिखा है। 'मण्डल' से प्रकाशित उनकी पुस्तक 'राष्ट्रपिता' और श्री तो० कृ० महादेवन् द्वारा सम्पादित एवं गांधी स्मारक निधि से प्रकाशित 'बापू मेरी नजर में' इस विषय की बड़ी उपयोगी कृतियां हैं। इन्हीं पुस्तकों में से चुनी हुई सामग्री लेकर प्रस्तुत छात्रोपयोगी संकलन तैयार किया गया है। निधि की इच्छा थी कि इसमें स्वतंत्रता-संग्राम में अदा की गई गांधीजी की सम्पूर्ण भूमिका आजाती, लेकिन वह संभव नहीं हो सका। अतः रिक्त स्थानों की पूर्त्ति तथा घटनाओं के तारतम्य से पाठकों को अवगत कराने के लिए उसने इसमें डा० विश्वनाथ टण्डन की भूमिका जुड़वाई।

पुस्तक बड़ी उपयोगी है। नई पीढ़ी को विशेष रूप से इसे पढ़ना चाहिए, क्योंकि इसके पढ़ने से मालूम होता है कि गांधीजी की दृष्टि क्या थी और वह स्वतंत्र भारत से क्या अपेक्षा रखते थे।

हम गांधी स्मारक निधि के आभारी हैं कि उसने इस कार्य में 'मंडल' को भी अपना सहयोगी बनाया।

—मंत्री

## विषय-सूची

# भूमिका

# गांधीजी और राष्ट्रीय आंदोलन

## एक सिंहावलोकन

१८५७ के विद्रोह ने जहाँ एक ओर अंग्रेजी साम्राज्य को भारत में सुदृढ़ किया था, वहाँ दूसरी ओर सामंती शक्तियों को झकझोर कर शिक्षित समुदाय को समाज में अग्रसर होने का अवसर प्रदान किया था। पिछली शती के उत्तरार्ध में अंग्रेजी राज्य ने देश में दो प्रकार से राष्ट्रीय भावनाओं को पनपाया था। प्रथम, देश को राजनीतिक एकता प्रदान कर, एक शासन-सूत्र में बाँधकर, आवागमन के साधनों का आधुनिकीकरण कर, अंग्रेजी के प्रचार द्वारा विभिन्न प्रांतों के विचारशील पुरुषों में निकटता उत्पन्न कर और शिक्षित वर्ग को पश्चिमी जगत् के इतिहास तथा विचारों से परिचित कर उनमें राष्ट्रीयता की भावना उत्पन्न की। दूसरे, रंगभेद की नीति अपनाकर, देश का आर्थिक शोषण करके, शिक्षितों को ऊँची सरकारी नौकरियों से वंचित कर उसने उनमें असंतोष पैदा किया जिसने अंग्रेजी शासन-विरोधी अथवा राष्ट्रीय भावना को जन्म दिया। इसी के फलस्वरूप १८८५ में राष्ट्रीय कांग्रेस की स्थापना हुई थी।

अपने प्रथम बीस वर्षों में कांग्रेस का स्वभाव नरम था। वह अंग्रेजी शासन को भारत के लिए वरदान मानती थी, अंग्रेजों की सद्भावना में उसका विश्वास था और यहाँ के शासन के दोषों का कारण वह ब्रिटिश जनता की, इस देश के संबंध में, अज्ञानता, समझती थी। अतः वह

प्रस्ताव पास करती, गवर्नर जनरल से मिलने के लिए प्रतिनिधि भेजती और पत्र-पत्रिकाओं तथा व्याख्यानों द्वारा ब्रिटिश जनता को भारत की वास्तविक स्थिति से अवगत कराती थी, किन्तु ये तरीके कारगर सिद्ध नहीं हुए। शोषण तथा रंगभेद की नीति जारी रही, यद्यपि देश में राष्ट्रीय चेतना बढ़ रही थी। यही कारण था कि देश का शिक्षित युवक कांग्रेस की 'भिखारीपन की नीति' का विरोधी बन गया और अधिक सक्रिय साधनों का—बहिष्कार, स्वदेशी आदि का या फिर आतंकवादी तरीकों का—समर्थन करने लगा। देश के राष्ट्रवादी तीन भागों में बँट गये—नरम, उग्र और आतंकवादी। इसके साथ-साथ सरकार की छाया में मुस्लिम सांप्रदायिकता को प्रोत्साहन मिला और १९०६ में एक सांप्रदायिक तथा राजभक्त संस्था के रूप में मुस्लिम लीग की स्थापना हुई। सरकार ने १९०९ में मुस्लिम नेताओं की पृथक् निर्वाचन तथा अधिक सीटों की माँग को स्वीकार कर कांग्रेस के विरोध में मुस्लिम शक्ति खड़ी की। किंतु अंग्रजों की नीति कांग्रेस और लीग को कुछ ही दिन अलग रख सकी। १९१३ में वे एक-दूसरे के निकट आयीं और १९१६ में उनके बीच 'लखनऊ-समझौता' भी हो गया था।

यह वह समय था जब गांधीजी अफ्रीका में ख्याति प्राप्त करके १९१५ में भारत लौटे थे। प्रारम्भ में देश की परिस्थिति का अध्ययन करते रहे, किंतु १९१७ में चम्पारण में सत्याग्रह के कारण वे देश के सम्मुख आ गये। इस समय तक उनको अंग्रेजों की सद्भावना में विश्वास था, और उनके विचार इस सीमा तक नहीं पहुँचे थे कि वे प्रथम महायुद्ध में अंग्रेजों की सहायता करने का विरोध करते। इसके विपरीत, उन्होंने सेना में रँगरूट भरती किये। किंतु रौलट ऐक्ट तथा जलियाँवाला काण्ड ने उनको 'असहयोगी' बना दिया। १९२० में लोकमान्य तिलक की मृत्यु के पश्चात् वे कांग्रेस के सर्वप्रमुख नेता बन गये थे और इसी वर्ष प्रारम्भ हुए असहयोग आंदोलन से कांग्रेस में एक नया युग प्रारम्भ होता

है जो १९४७ में स्वतंत्रता-प्राप्ति तक चलता है। यह राष्ट्रीय आन्दोलन का 'गांधी-युग' है जिसमें उसकी बागडोर उन्हीं के हाथों में रहती है।

गांधीजी को देश का नेतृत्व प्राप्त होने के कई कारण थे। उनमें मुख्य यह था कि देश की स्थिति अहिंसात्मक आन्दोलन के अनुकूल थी। नरम नीति प्रभावहीन सिद्ध हो चुकी थी और आतंकवाद भी, अपनी सब कुरबानियों के बावजूद, देश को आगे ले जाने में असमर्थ हो रहा था। अतः देश को ऐसी पद्धति की आवश्यकता थी जो उसकी स्थिति के अनुकूल हो, सरकार से संघर्ष करने में अधिक सक्रिय हो, जिसमें जनता भी भाग ले सके और जो विश्व की सहानुभूति भारत के लिए प्राप्त कर सके। 'सत्याग्रह' का तरीका ऐसा ही था।

प्रथम महायुद्ध ने राष्ट्रवाद को शक्ति प्रदान की थी। 'लोकतन्त्र के लिए' लड़ा जानेवाला वह युद्ध भारत में स्वातन्त्र्य-प्रेम ही उत्पन्न कर सकता था। भारत के वीर सैनिकों के विदेशी अनुभवों ने उनकी आंखें खोल दी थीं, और ये सैनिक साधारण और निर्धन वर्ग के ग्रामीण थे। देश में आर्थिक असंतोष भी बढ़ रहा था। किसान और मजदूर वर्ग में जागृति हो रही थी। भारत को आशा थी कि युद्ध के पश्चात् उसके साथ न्याय किया जायगा। किंतु युद्ध के बाद उसको निराशाओं का सामना करना पड़ा। मुसलमान तुर्की के साथ किये जानेवाले व्यवहार से अत्यंत रुष्ट थे। समाज में प्रत्येक वर्ग किसी-न-किसी कारण से असंतुष्ट था, और इसीको गांधीजी ने बाहर निकलने का एक मार्ग दिया। इस प्रकार देश में उनके मार्ग दर्शन में खिलाफत और असहयोग आन्दोलन चले। जनता में इनके लिए बड़ा उत्साह था। हिंदू और मुसलमान मिलकर संघर्ष में एकरत थे। आन्दोलन तीव्रता पकड़ता जा रहा था और ऐसा प्रतीत होता था कि 'एक वर्ष में स्वराज्य' की बात लगभग सही सिद्ध होगी। किंतु आन्दोलन में विकृति के चिह्न भी दिखायी दे रहे थे, और चौरी-चौरा की घटना

के बाद गांधीजी को आन्दोलन स्थगित करना पड़ा। उनका यह अटल विश्वास था कि हिंसा देश के लिए अत्यन्त हानिकर सिद्ध होगी और करा-धरा मिट्टी हो जायगा।

किंतु गांधीजी के इस पग का देश पर प्रभाव अच्छा नहीं पड़ा था। मुसलमानों को इससे बड़ा धक्का लगा। कांग्रेसी नेता भी असंतुष्ट हुए। सरकार ने भी गांधीजी पर मुकदमा चलाने का साहस किया और उनको छः वर्ष का कारावास दिया गया। किंतु इन सबके होते हुए भी इस आन्दोलन ने देश को स्वतंत्रता की दिशा में आगे बढ़ाया था। आंदोलन के लिए एकत्रित किये गये 'तिलक स्वराज्य फंड' ने, स्वयंसेवकों की भरती तथा चरखे के प्रचार ने शिक्षित नवयुवकों को गांव के संपर्क में ला दिया था, 'स्वराज्य' की बात अब घर-घर पहुँच गयी थी, महिलाओं में भी जागृति उत्पन्न हो गयी थी, कारावास का भय जाता रहा था, कांग्रेस की अवसरवादियों से शुद्धि हो गयी थी और वह अब निम्न मध्यम वर्ग के नेतृत्व में जनसंस्था बन गयी थी।

आन्दोलन के स्थगित होने तथा मुस्तफ़ा कमाल पाशा द्वारा खिलाफ़त को समाप्त कर देने पर, हिंदू और मुसलमान आपस में लड़ने लगे। यह स्वीकार करना होगा कि खिलाफ़त की प्रतिक्रियावादी मांग ने धार्मिक कट्टरता को ही बढ़ाया था और ऐसे सरकारी तथा गैर-सरकारी तत्व भी थे जो गांधीजी के धार्मिकपन को लेकर उनके बारे में साधारण मुसलमानों में भ्रम उत्पन्न कर सकते थे। बीमारी के कारण गांधीजी को दो साल बाद ही सरकार ने मुक्त कर दिया, और उन्होंने 'हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य' के लिए अनशन किया, जिसका प्रभाव नेताओं पर पड़ा था, किन्तु जनसाधारण पर नहीं। उनकी अनुपस्थिति में कुछ कांग्रेसी नेताओं ने सरकार के विरोध को बनाये रखने के लिए संसदीय कार्यक्रम अपनाया था। छूटने पर गांधीजी ने इसको मान्यता दी, किन्तु वे स्वयं खादी के प्रचार में लगे रहे। कांग्रेस ने प्रस्ताव

द्वारा 'अखिल भारत चर्खा संघ' की स्थापना की। आंदोलन के पश्चात् यह थकावट का काल था जबकि देश का राजनीति-चापमापक (वैरोमीटर) गिरा हुआ था।

यह स्थिति बहुत दिनों तक नहीं रही। रूस में साम्यवाद की स्थापना और १९२५ के बाद उसके द्वारा उसके प्रचार का प्रभाव पड़ रहा था, और इससे अधिक, जवाहरलालजी तथा सुभाषबाबू के देश भर में दौरे और भाषण युवकों में नये जीवन का संचार कर रहे थे। सरकार द्वारा गोरा साइमन कमीशन की नियुक्ति ने देश के सभी लोगों में, जिनमें कुछ भी स्वाभिमान था, रोष की एक लहर उत्पन्न कर दी थी। खादी के लिए गांधीजी के देशव्यापी दौरे ने भी चेतना प्रज्वलित की। कांग्रेस में इस काल में पूर्ण स्वतन्त्रता अथवा औपनिवेशिक स्वराज्य के प्रश्न को लेकर मतभेद प्रारंभ हुआ। गांधीजी के प्रयत्नों से १९२८ में कलकत्ता कांग्रेस में यह समझौता हुआ कि यदि एक वर्ष में 'औपनिवेशिक स्वराज्य' मिल जाता है तो कांग्रेस उसे स्वीकार कर लेगी, अन्यथा उसका ध्येय पूर्ण स्वतन्त्रता होगा। १९२९ में ब्रिटेन के चुनाव में मजदूर दल विजयी हुआ किंतु उसको पूर्ण बहुमत प्राप्त नहीं हुआ। उसने यह निश्चय किया कि भारत के लिए भावी संविधान के बारे में विचार करने के लिए लंडन में एक गोलमेज सम्मेलन होगा जिसमें भारतीय नेता आमंत्रित किये जायंगे। इस विचार का देश ने स्वागत किया, किंतु इस स्पष्टीकरण के अभाव में कि सम्मेलन 'औपनिवेशिक संविधान' बनाने के लिए ही बुलाया जा रहा है, कांग्रेस ने इसमें भाग लेने से मना कर दिया और ३१ दिसम्बर की अर्ध-रात्रि में लाहौर में 'पूर्ण स्वतन्त्रता' का प्रस्ताव पं० जवाहरलाल नेहरू की अध्यक्षता में पास कर दिया। कांग्रेस महासमिति को इसके लिए आन्दोलन चलाने का भी अधिकार दिया गया। इस प्रकार गांधीजी के नेतृत्व में १९३० के सविनय अवज्ञा आन्दोलन की बात प्रारंभ हुई।

२६ जनवरी, १९३० का दिन 'स्वातन्त्र्य शपथ' के दिवस के रूप में मनाया गया, और उस वर्ष से १९४७ तक यह तिथि उसी दिवस के रूप में मनायी जाती रही थी। १९५० में हमने गणतन्त्र को इसी दिन जन्म देकर इसका रूपान्तरण 'गणतन्त्र दिवस' में कर दिया है। किंतु आज भी उस समय के व्यक्तियों को यह उस दिन की याद दिलाता है जब भारतीयों ने स्वतन्त्र होने की पहली बार शपथ ली थी और प्रत्येक वर्ष, जबतक स्वतन्त्र नहीं हुए, उसको दुहराते रहे थे। फरवरी में गांधीजी ने कुछ आर्थिक, नैतिक और राजनीतिक माँगें सरकार के सामने रखीं और उनके अस्वीकार होने पर आन्दोलन की तैयारी प्रारंभ कर दी। इस आन्दोलन का श्रीगणेश नमक-सत्याग्रह से हुआ था; किंतु बाद में और कार्यक्रम भी, जैसे विदेशी कपड़ा और मादक वस्तुओं की दूकानों पर धरना, ब्रिटिश माल का बहिष्कार, वन-कानून का उल्लंघन इत्यादि, सम्मिलित हो गये थे। यह आन्दोलन १९२१ के आन्दोलन की तुलना में छोटा नहीं था। जनता ने अवश्य कहीं अधिक संयम दिखलाया था। पुलिस ने बड़ी क्रूरता के साथ लाठियों का उपयोग किया और पेशावर में तो पठानों पर गोलियाँ चलायी गयी थीं। यह अवश्य है कि मुस्लिम जनता ने इस आन्दोलन में भाग नहीं लिया था, क्योंकि हिन्दू-मुस्लिम तनाव बढ़ रहा था। १९३० के लीग के अध्यक्षीय भाषण में डा० मुहम्मद इकबाल ने 'पाकिस्तान' की कल्पना प्रस्तुत कर दी थी। किंतु अधिकांश जनता ने, जो आर्थिक मंदी से पीड़ित थी, इस आन्दोलन में उत्साह से भाग लिया।

ब्रिटेन की मज़दूर सरकार तथा संभवतः भारत के तत्कालीन वायसराय लार्ड इर्विन को दमन-नीति प्रिय न थी, और फिर कांग्रेस की अनुपस्थिति में गोलमेज सम्मेलन का कोई मूल्य नहीं रह गया था। अतः सरकार समझौते के लिए इच्छुक थी। गैरकांग्रेसी नेता भी सम्मेलन में कांग्रेस का सहयोग चाहते थे। इसलिए, २६ जनवरी, १९३१ को

गांधीजी तथा कांग्रेस कार्यकारिणी समिति के सदस्य मुक्त कर दिये गये और गांधी-इर्विन वार्ता प्रारंभ हुई। मार्च में समझौता हो गया। समझौते की सभी बातें ऐसी नहीं थीं जो कांग्रेस नेताओं तथा जनता को अच्छी लगतीं, किंतु समग्र रूप से यही छाप पड़ी कि कांग्रेस विजयी रही है। लार्ड इर्विन को बराबर के स्तर पर आकर गांधीजी से बात करनी पड़ी थी और आदान-प्रदान के आधार पर समझौता हुआ था। इसके बाद ही कांग्रेस का अधिवेशन करांची में हुआ जिसमें बहुत वाद-विवाद के बाद समझौते की पुष्टि की गयी। उस अधिवेशन में यह समाचार मिलने पर कि सरदार भगतसिंह को फाँसी दे दी गयी है, सरकार के प्रति बड़ा रोष उत्पन्न हो गया था और लोगों को इसका बड़ा दुःख था कि गांधीजी उनको न बचा सके थे।

कांग्रेस के एकमात्र प्रतिनिधि के रूप में गांधीजी दूसरे गोलमेज में भाग लेने के लिए गये, किंतु वहाँ हिंदू-मुस्लिम-हरिजन प्रश्न में उलझा दिये गये और वहाँ से खाली हाथ वापस आये। इसका मुख्य कारण था इस बीच में इंग्लैंड में मजदूर सरकार का पतन और 'राष्ट्रीय सरकार' के नाम से अनुदार सरकार की स्थापना। प्रधान मंत्री पुराने मजदूर दल के नेता ही थे, किंतु उनके साथी तो भारत की आकांक्षाओं के साथ सहानुभूति रखनेवाले नहीं थे। लार्ड इर्विन भी भारत से जा चुके थे और उनका स्थान लेनेवाले लार्ड विलिंग्डन कठोर नीति में विश्वास रखते थे।

उनके कारण भारत में गांधीजी की अनुपस्थिति में सरकार का दमन-चक्र चल रहा था। उससे विवश होकर गांधीजी को, लौटने पर सविनय अवज्ञा आन्दोलन प्रारम्भ करना पड़ा। इस बार पद्धति में कोई नवीनता नहीं थी। पुरानी पद्धति से सरकार परिचित हो चुकी थी और उसके दमन के बारे में उसने सोच लिया, अतः इस बार प्रारम्भ से ही उसने दमन-नीति अपनाकर आन्दोलन को प्रभावहीन बना दिया। वैसे

इसमें भाग लेनेवालों की संख्या १९३० के आन्दोलन से कम नहीं थी। इसी बीच अगस्त १९३२ में प्रधान मंत्री के 'साम्प्रदायिक निर्णय' में हरिजनों के पृथक् निर्वाचन की माँग को स्वीकार किया गया था। इसके विरुद्ध गांधीजी ने अनशन प्रारम्भ किया, और उनको बचाने की दृष्टि से सवर्ण हिन्दुओं ने 'हरिजन नेताओं' के साथ 'पूना समझौता' किया। उसको सरकारी मान्यता प्राप्त हो जाने पर गांधीजी ने अपना अनशन समाप्त किया। उसके बाद देश के सम्मुख मुख्य प्रश्न हरिजनों का बन गया, सविनय अवज्ञा से उसका ध्यान हट गया और वह आन्दोलन मृत-प्राय हो गया। अन्त में वह समाप्त हो गया। जेल से छूटने पर गांधीजी की शक्ति हरिजन-सेवा कार्य में लगी, 'हरिजन' साप्ताहिकों का प्रकाशन प्रारम्भ हुआ और 'हरिजन-सेवक संघ' की स्थापना हुई।

इस सबके दो परिणाम हुए। एक, गांधीजी का ध्यान ग्रामजीवन की ओर गया। वह वर्धा के पास 'सेगांव' ग्राम में जाकर रहने लगे, और उन्होंने 'ग्रामोद्योग संघ' की स्थापना की। इस प्रकार उन्होंने अपना ध्यान रचनात्मक कार्यों में विशेष रूप से लगाया, जैसा उन्होंने पहले असहयोग आन्दोलन के बाद भी किया था। किन्तु समय के साथ-साथ उनकी दृष्टि में रचनात्मक कार्यों का महत्व बढ़ता जा रहा था। दूसरे, गांधीजी की आन्दोलन-नीति तथा संचालन के प्रति बहुत-से कांग्रेसी नेताओं में असन्तोष उत्पन्न हुआ, और उनकी आलोचना की जाने लगी। कुछ ने उनको 'तानाशाह' भी कहा। इसके परिणामस्वरूप उन्होंने कांग्रेस की सदस्यता ही १९३४ में त्याग दी, और फिर वह कभी उसके सदस्य नहीं बने। किन्तु कांग्रेस उनका परित्याग न कर सकी। उसको उनके परामर्श की आवश्यकता सदैव लगती रही, और उनको उसके प्रमुख सलाहकार के रूप में अन्त तक मार्गदर्शन करना पड़ा। यह बात सुभाष-चन्द्र बोस को बहुत अखरी थी क्योंकि गांधीजी के साथ उनके बुनियादी भेद थे और दोनों पक्षों में समझौता सम्भव नहीं था। इसीके फलस्वरूप

सुभाषचन्द्र बोस को १९३८ में कांग्रेस छोड़नी पड़ी थी।

१९३५ में 'भारत सरकार ऐक्ट' पास हुआ और उसके अन्तर्गत १९३६-३७ में प्रान्तीय विधान-सभाओं के लिए चुनाव हुए। सभी हिन्दू प्रान्तों में कांग्रेस की भारी विजय हुई और कुछ अन्य प्रान्तों में उसे सर्वाधिक स्थान प्राप्त हुए। सरकार से कुछ वार्ता के बाद कांग्रेस ने हिन्दू प्रान्तों में मन्त्रिमण्डल बनाये और बाद में सीमाप्रान्त में भी कांग्रेसी मन्त्रिमण्डल की स्थापना हुई। इन मन्त्रिमण्डलों ने जनता के लाभ के लिए कई काम किये--भूमि-व्यवस्था के कानून में संशोधन किया, कुछ जिलों में मद्य-निषेध लागू किया और शिक्षा का प्रसार किया। इसी समय गांधीजी ने 'नयी तालीम' का विचार, जिसमें शिक्षा का माध्यम कोई-न-कोई उद्योग है और जिसमें कल्पना यह है कि शिक्षा स्वावलम्बी होगी, रखा था। प्रान्तीय सरकारों ने इसके भी प्रयोग किये; किन्तु यह वह समय था जब द्वितीय महायुद्ध के बादल मंडरा रहे थे, और युद्ध प्रारम्भ होने पर भारत सरकार ने भारतीय नेताओं से बगैर परामर्श किये देश को युद्ध में शामिल कर दिया था। यह कांग्रेस के नेताओं को बुरा लगा और उन्होंने यह माँग की कि युद्ध के ध्येयों को भारतीय भूमिका में स्पष्ट किया जाय। सरकार को यह स्वीकार न था, और कांग्रेस मन्त्रिमण्डलों ने इस्तीफा दे दिया।

इस बीच देश में हिन्दू-मुस्लिम प्रश्न तीव्र रूप लेता जा रहा था। डा० इकबाल के पाकिस्तान के विचार का समर्थन गोलमेज सम्मेलन के समय, कुछ कैम्ब्रिज के मुस्लिम छात्रों ने किया था, किन्तु उस समय इसको कोई महत्व नहीं दिया गया था। १९३७ के चुनाव के बाद जब कांग्रेस ने लीग के साथ संयुक्त मन्त्रिमण्डल बनाने से मना कर दिया और संयुक्त प्रान्त में मुस्लिम जन-सम्पर्क का कार्यक्रम अपनाया, तो लीग को भी मुस्लिम जनता में जाने की आवश्यकता लगी और जैसी उसकी रचना थी, वह 'हिन्दू भय' को ही आधार बनाकर उनमें जा सकती थी।

इसी कारण अब पाकिस्तान के विचार का भीप्रच ार होने लगा। उसके सम्बन्ध में तरह-तरह की योजनाएँ मुस्लिम बुद्धिजीवियों ने रखनी प्रारंभ कर दीं, और अन्त में १९४० में लीग ने पाकिस्तान के ध्येय को स्वीकार कर लिया। अतः जब-जब कांग्रेस युद्ध के प्रारम्भ में सरकार से राष्ट्रीय सरकार की स्थापना के लिए कहती थी, अथवा भारतीय भूमिका में युद्ध के ध्येयों के स्पष्टीकरण की माँग करती थी, तब-तब सरकार हिन्दू-मुस्लिम मतभेदों की आड़ ले लेती थी। गांधीजी तथा नेहरूजी ने जिन्ना साहब से बात भी की, किन्तु कोई परिणाम नहीं निकला।

युद्ध के समय कांग्रेस असमंजस में थी। एक ओर उसकी सहानुभूति ब्रिटेन जैसे लोकतान्त्रिक देशों के साथ थी और वह युद्ध-प्रयत्नों में बाधा डालना न चाहती थी, किन्तु दूसरी ओर उसे सरकार की निरंकुश नीति का विरोध आवश्यक लगता था। गांधीजी तो अहिंसा पर बल दे रहे थे, किन्तु कांग्रेस में ऐसे नेताओं का जोर था जो कुछ शर्तों पर सरकार के साथ युद्ध-प्रयत्नों में सहयोग करने को तैयार थे। यह सभी जानते थे कि देश में साधारण जनता में अंग्रेज-विरोधी भावना है, किंतु साथ ही यह विश्वास था कि सरकार द्वारा उचित कदम उठाये जाने पर जनता सरकार के समर्थन के पक्ष में हो जायगी। मुख्य प्रश्न तो सरकार की नीति का ही था। अंत में सरकार के प्रति विरोध प्रकट करने के लिए १९४० में कांग्रेस ने व्यक्तिगत सत्याग्रह प्रारम्भ किया। ऐसा करने के पूर्व गांधीजी के नेतृत्व को तिलांजलि देकर कांग्रेसी नेताओं ने सरकार के सामने सहयोग का प्रस्ताव रखा था, किंतु उनकी शर्तें सरकार को स्वीकार न थीं। अतः फिर उनको गांधीजी से उनके नेतृत्व के लिए प्रार्थना करनी पड़ी थी। इस सत्याग्रह का रूप ऐसा था कि सरकार का विरोध भी प्रकट हो जाय और उसके युद्ध-संचालन में बाधा न पड़े। देश में इसके लिए उत्साह न था और जापान के युद्ध में आने के तीन दिन पहले सरकार ने सभी सत्याग्रही बंदियों को मुक्त कर दिया था।

मलाया और बर्मा में जापान की प्रगति से सरकार और कांग्रेसी नेताओं दोनों को ही चिंता हुई। अमरीका में ब्रिटेन की भारतीय नीति की आलोचना हो रही थी। अतः १९४२ की मार्च में सर स्टेफर्ड क्रिप्स एक योजना के साथ ब्रिटिश सरकार द्वारा भारत भेजे गये, उनके आग्रह पर गांधीजी भी उनसे मिले थे। उनकी योजना कांग्रेसी नेताओं को स्वीकार नहीं हुई क्योंकि उसमें तत्काल भारतीय नेताओं के हाथ में उत्तरदायित्व सौंपने का विचार नहीं था। क्रिप्स ने अपनी असफलता का कारण गांधीजी के प्रभाव को बताया था, किंतु यह गलत था।

क्रिप्स की असफलता से देश में कटुता का वातावरण निर्मित हुआ। लोगों को लगा कि यह सब दिखावा था और विश्व की आँखों में चर्चिल की सरकार द्वारा धूल झोंकने का प्रयास था। इधर जापानी प्रगति से देश को खतरा बढ़ रहा था। अतः गांधीजी 'भारत छोड़ो' विचार पर पहुँच रहे थे और अन्त में अगस्त १९४२ में कांग्रेस की महासमिति ने 'भारत छोड़ो' का प्रसिद्ध प्रस्ताव पास किया। सरकार इसी की प्रतीक्षा में थी और यद्यपि कांग्रेस का कोई विचार तत्काल आन्दोलन छेड़ने का नहीं था, उसने गांधीजी, कार्यकारिणी के सदस्यों और अन्य नेताओं को, वे जहाँ भी मिले, गिरफ्तार किया। इस प्रकार जनता को नेताविहीन कर दिया गया। उचित नेतृत्व के अभाव में जनता ने तोड़-फोड़ की नीति अपनायी और देश के कुछ क्षेत्रों में बड़ी कठिनाई के बाद ही सरकार स्थिति पर काबू पा सकी थी। सरकार ने इसके लिए गांधीजी को दोषी ठहराया और इसपर फरवरी १९४३ में उन्होंने २१ दिन का अनशन किया। सरकार पर इसका कोई प्रभाव नहीं पड़ा, और लगता था कि कांग्रेस सदैव के लिए कुचल दी गयी है। किंतु फरवरी १९४४ में कस्तूरबा गांधी का आगाखां महल में स्वर्गवास हो गया और उसके बाद बीमार पड़ने पर गांधीजी अप्रैल में छोड़ दिये गये।

जेल से छूटकर गांधीजी ने देश में उत्पन्न गतिरोध को दूर करने

का प्रयास किया। वायसराय लार्ड वेवल को लिखा और श्री राज-गोपालाचार्य की पाकिस्तान-संबंधी योजना के आधार पर जिन्नासाहब से बातचीत की। किंतु कुछ परिणाम न निकला। धीरे-धीरे युद्ध जैसे समाप्त हो रहा था, ब्रिटिश सरकार को लगा कि कुछ-न-कुछ करना पड़ेगा। अतः जून १९४५ में लार्ड वेवल ने अपनी योजना पेश की, कांग्रेस कार्यकारिणी के सदस्यों को मुक्त किया और शिमला में नेताओं तथा मुख्य मंत्रियों का सम्मेलन बुलाया। किंतु लीग-कांग्रेस मतभेदों के कारण कोई परिणाम नहीं निकला। उसके बाद इंग्लैंड के चुनावों में मज़दूर दल विजयी हुआ और भारतीय समस्या को सुलझाने का उत्तर-दायित्व उसपर आ गया। इसी समय युद्ध समाप्त होने पर देश का राजनीतिक चापमापक (बैरोमीटर) तेजी से ऊपर जा रहा था। आई० एन० ए० और नाविकों के विद्रोह से यह स्पष्ट हो रहा था कि सेना में भी राजद्रोह की भावना उत्पन्न हो रही है। ऐसी स्थिति में पहले चुनाव कराकर प्रान्तों में लोकप्रिय सरकारों की स्थापना की गयी और फिर मंत्रि-परिषद् का एक प्रतिनिधि-मण्डल भारत आया और देश के नेताओं से मिला, जिससे कांग्रेस और लीग में उत्पन्न गतिरोध दूर हो। उसने मई १९४६ में अपनी योजना देश के सामने रखी जिसको लीग ने तथा अपनी व्याख्या के साथ कांग्रेस ने स्वीकार किया। किंतु अन्त-रिम सरकार को लेकर फिर मतभेद खड़ा हो गया और लीग द्वारा पूरी योजना को अस्वीकार करने पर कांग्रेस को सरकार ने गवर्नर-जनरल की कार्यपालिका के निर्माण में सहयोग के लिए आमंत्रित किया। पंडित जवाहरलालजी ने जिन्नासाहब से मिलकर समझौता करना चाहा, पर असफल हे। पराकर इसग्रेस ने कुछ औरों के साथ मिलकर कार्य-पालिका के निर्माण में भाग लिया।

इस सबसे क्रोधित होकर लीग ने 'प्रत्यक्ष कार्रवाई' प्रारम्भ की और कलकत्ते में हिंदू-मुस्लिम झगड़ा प्रारम्भ हुआ। फिर उसकी प्रतिक्रिया

नोआखाली, बिहार, उत्तर प्रदेश, पंजाब इत्यादि में हुई। इस प्रकार देश में साम्प्रदायिकता की आग भड़क उठी। सितम्बर में लीग भी गवर्नर जनरल की कार्य-पालिका में शामिल हो गयी थी, किन्तु उसका ध्येय केवल बाधा डालना ही था। अतः गतिरोध बना ही रहा। अन्त में इसको दूर करने के लिए मार्च १९४७ में लार्ड माण्उटबेटन गवर्नर-जनरल बनकर आये, और वे तथा नेहरू और पटेल इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि विभाजन को स्वीकार करने के सिवा अब कोई चारा नहीं है। गांधीजी से इस बात पर नेहरूजी तथा पटेल ने परामर्श नहीं लिया था और उनसे पूछे बिना 'माउण्टबेटन योजना' को स्वीकार कर लिया था। गांधीजी इसके विरुद्ध थे, किंतु वृद्धावस्था के कारण वह उसका सक्रिय विरोध करके संघर्ष के लिए तैयार नहीं थे। अतः कांग्रेस महा-समिति ने नेहरू तथा पटेल के सुझाव को स्वीकार किया और १५ अगस्त १९४७ को भारत और पाकिस्तान दोनों स्वतन्त्र हो गये। उस दिन जब पूरे देश में उत्सव मनाये जा रहे थे, देश के राष्ट्रपिता कलकत्ते में थे और दुखियों के आँसू पोंछने में लगे थे। उनके चित्त में प्रसन्नता नहीं थी। वह जानते थे कि यह स्वराज्य अधूरा है। सम्भव है उनके अवचेतन मन को भावी घटनाओं का भी कुछ आभास हो गया हो। कांग्रेसी नेताओं पर से भी उनका प्रभाव उठ रहा था। यह इस बात का संकेत था कि उस महामानव का पृथ्वी पर कार्य पूरा हो चुका था और उसकी विदाई का दिन निकट था। जो घटनाएँ देश में घट रही थीं, उससे १२० वर्ष जीने की उनकी अभिलाषा समाप्त हो गयी थी। देश का वातावरण उनके विरुद्ध हो रहा था, और ऐसी स्थिति में कुछ हिंदू नवयुवक उनकी जीवन-लीला समाप्त करने के निमित्त बने।

राष्ट्रीय आन्दोलन में गांधीजी की संक्षेप में यह भूमिका रही थी। १९२४ में केवल एक बार उन्होंने कांग्रेस की अध्यक्षता की थी। १९३४ के बाद भी वे कांग्रेस के सर्वेसर्वा-जैसे थे, किंतु उनको अधिकारी तौर

पर केवल परामर्शदाता ही कहा जा सकता है। स्वतन्त्र भारत ने उनको 'राष्ट्रपिता' के विशेषण से विभूषित किया है और यह ठीक ही है। किंतु फिर भी यह प्रश्न उठता है कि उन्होंने किस मात्रा में और किस प्रकार देश की स्वाधीनता में योग दिया।

पहले यह स्पष्ट कर देना उचित होगा कि स्वाधीनता में कई कारणों ने काम किया। नर्म दल, आतंकवादी, आई० एन० ए० सभी का कुछ-न-कुछ हाथ है। और इससे अधिक, युद्ध के बाद की अंतर्राष्ट्रीय स्थिति का हाथ था जिसमें ब्रिटेन अत्यन्त दुर्बल हो गया था। व्यापारियों का राष्ट्र होने के नाते उसने अपनी इस विवशता से भी लाभ उठाया और सद्भावना के साथ वह यहाँ से विदा हो गया। किंतु इस परिस्थिति से लाभ उठाने की क्षमता देश में होनी चाहिए थी, और इसके लिए उसको तैयार करने में सबसे बड़ा हाथ गांधीजी द्वारा चलाये गये आंदोलनों का था। उनके द्वारा देश की जनता में जिस चेतना और वृत्ति का संचार हुआ था, वह स्वाधीनता-प्राप्ति के लिए परमावश्यक थी। यही कारण है कि कुछ चढ़ाव-उतार के साथ उनकी लोकप्रियता सदैव देश में बनी रही। उन्होंने देश के मस्तक को विदेशियों की दृष्टि में भी ऊंचा उठाया और उनकी पद्धति ने हमारे स्वाधीनता-आन्दोलन के लिए विदेशों में सहानुभूति उत्पन्न की। अपनी स्वतन्त्रता के बहुत वर्षों बाद तक हम इस पूंजी का लाभ उठाते रहे हैं, और आज का विश्व भी विचार और आचार के क्षेत्र में उनकी प्रासंगिकता को प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष तरीके से स्वीकार करता है।

गांधीजी ने अपने 'स्वराज्य' की परिभाषा भले कभी न की हो, किंतु उन्होंने उसको एक ऐसा विचार-तत्व प्रदान किया जो अत्यावश्यक था। उनको साम्यवादी और समाजवादी भले समाजवादी न माने, किंतु वे समाज के लिए अर्पित थे और उनको सदैव चिंता 'अंतिम व्यक्ति' की ही रहती थी। समाज के पिछड़े और कुचले वर्गों के लिए उनमें

वेदना थी और उनके रचनात्मक कार्य का ध्येय उनके कष्टों को दूर करना और उनकी व्यथा का जड़ से इलाज करना था। दुःखी जनों के आँसू को पोंछना उनके जीवन का एक ध्येय था, और उनका कहना था कि जब कभी हम असमंजस में हों तो हमारी कसौटी यह होनी चाहिए कि हमारे कामों का प्रभाव देश के छोटे-से-छोटे, दुःखी-से-दुःखी व्यक्ति पर क्या पड़नेवाला है। इसके बिना राष्ट्रीय एकीकरण का हमारा विचार खोखला रहनेवाला है। स्वाधीनता आन्दोलन के काल में देश ने जो एकता प्रदर्शित की थी, उसके पीछे गांधीजी के सामाजिक तथा आर्थिक विचारों का भी हाथ था। देश का अंतिम व्यक्ति उनको अपना ही मानता था और उसका पूर्ण विश्वास उनपर था।

**—विश्वनाथ टण्डन**

: १ :

# गांधीजी का भारतीय राजनीति में प्रवेश

## दक्षिण अफ्रीका में सत्याग्रह आंदोलन

पहली बड़ी लड़ाई से पहले (अर्थात् सन् १९१४ से पूर्व), जबकि भारत में कोई राजनैतिक चेतना नहीं थी, एक सुदूर देश में भारत की मर्यादा के लिए एक वीरतापूर्ण और अद्वितीय लड़ाई छिड़ी। वह देश दक्षिण अफ्रीका था—जहाँ भारत के बहुत-से मजदूर और कुछ व्यापारी भी जा बसे थे। वहाँ उनका बड़ा अनादर होता था और उनके साथ तरह-तरह का बुरा बर्ताव किया जाता था, क्योंकि उन दिनों वहाँ जातीय अहंकार का बोलबाला था। तभी ऐसा हुआ कि भारत का एक नौजवान बैरिस्टर एक मुकदमे की पैरवी करने के लिए दक्षिण अफ्रीका ले जाया गया। वहाँ उसने अपने देश के भाईबंदों की दुर्दशा देखी और इससे वह बड़ा अपमानित और दुःखी हुआ। उसने उनकी सहायता में अपना तन, मन, धन—सबकुछ लगा देने का संकल्प कर लिया। कई वर्ष तक वह चुपचाप काम करता रहा, उसने अपना वकालत का पेशा छोड़ दिया—उसके पास जो कुछ भी था सब त्याग दिया और जिस ध्येय को लेकर वह आगे बढ़ा था उसीमें पूरी तरह से लीन रहा।

यह आदमी मोहनदास करमचन्द गांधी था। आज भारत का बच्चा-बच्चा उसे जानता और प्यार करता है, किंतु उन दिनों उसे दक्षिण अफ्रीका से बाहर बहुत ही कम लोग जानते थे। एकाएक उसका नाम बिजली

की तरह कौंधकर भारत तक पहुँच गया और लोग उसकी तथा उसके वीरतापूर्ण संघर्ष की आश्चर्य, प्रशंसा और गर्व के साथ चर्चा करने लगे। दक्षिण अफ्रीका की सरकार ने वहां के भारतीयों को और भी अधिक अपमानित करने की चेष्टा की, पर भारतीयों ने गांधी के नेतृत्व में, सिर झुकाने से इंकार कर दिया। यह एक ताज्जुब की बात थी कि गरीब, पद-दलित और अज्ञानी मजदूरों ने और उनके साथ कुछ मोटे-मोटे व्यापारियों ने, स्वदेश से इतनी दूर रहते हुए भी ऐसा साहस दिखलाया।

इससे भी अधिक आश्चर्यजनक था वह तरीका जिसे इन लोगों ने अपनाया था और जो एक राजनैतिक हथियार के रूप में विश्व के इतिहास में बिलकुल नया प्रयोग था। तब से हम उसका नाम अक्सर सुनते आये हैं। वह था गांधी का 'सत्याग्रह'—जिसका अर्थ है सत्य पर डटे रहना। कभी-कभी वह 'निष्क्रिय प्रतिरोध' के नाम से भी पुकारा जाता है, किंतु यह उसका शुद्ध अनुवाद नहीं है, क्योंकि सत्याग्रह में काफी क्रियाशीलता होती है। यद्यपि अहिंसा उसका एक मुख्य अंग है, तथापि वह केवल विरोध का अभाव मात्र नहीं है। गांधी ने अपने इस अहिंसात्मक युद्ध से भारत और दक्षिण अफ्रीका को चकित कर दिया और भारतवासियों को यह जानकर बड़ा हर्ष और गौरव अनुभव हुआ कि दक्षिण अफ्रीका में हमारे हजारों भाई-बहन हँसते-हँसते जेल जा रहे हैं। अपने देश की गुलामी और नपुंसकता पर हम मन-ही-मन बड़े लज्जित थे और अब अपने ही भाई-बहनों द्वारा दी गयी इस साहसपूर्ण चुनौती का नमूना देखकर हमारा आत्मसम्मान ऊँचा उठ गया। एकाएक इस प्रश्न पर सारे भारतवर्ष में राजनैतिक चेतना जाग उठी और रुपया धड़ाधड़ दक्षिण अफ्रीका पहुँचने लगा। यह संघर्ष तबतक बन्द नहीं हुआ जबतक कि गांधीजी और दक्षिण अफ्रीका की सरकार में समझौता नहीं हो गया।

## १९१८ का भारत

महायुद्ध के बाद भारतवासी उत्सुकता के साथ प्रतीक्षा करते रहे कि देखें अब हमें क्या मिलता है। उनके मन में क्रोध था, वे लड़ने को उतारू दिखाई देते थे, उन्हें कुछ आशा भी नहीं थी, फिर भी वे प्रतीक्षा में थे। कुछ ही महीनों में नयी ब्रिटिश नीति का पहला फूल, जिसका कि इतनी उत्सुकता के साथ इन्तजार किया जा रहा था, एक ऐसे प्रस्ताव के रूप में दिखाई दिया, जिसमें क्रान्तिकारी आन्दोलन को दबाने के लिए खास कानून पास करने की व्यवस्था की गयी थी। अधिक स्वतंत्रता के बदले अधिक दमन होनेवाला था। इन कानूनों का प्रस्ताव एक कमेटी की रिपोर्ट के आधार पर तैयार किया गया था और वे 'रौलट बिल' कहलाते थे। कुछ ही दिनों में ये बिल देश के कोने-कोने में 'काले-बिल' कह कर पुकारे जाने लगे और सब जगह सब वर्गों के भारत-वासियों ने, जिनमें नरम-से-नरम विचारवाले भी शामिल थे, उनकी निन्दा की। इन बिलों में सरकार को बड़े-बड़े अधिकार दिये गये थे और पुलिस को लोगों को गिरफ्तार करने, अदालत में पेश किये बिना ही जेल में रखने या जिस किसी को वह पसन्द नहीं करती थी व शक की नजर से देखती थी, उसपर गुप्त अदालती कार्रवाई करने का हक दिया गया था। उन दिनों इन बिलों का वर्णन आमतौर पर इन शब्दों में किया जाता था: 'न वकील, न अपील, न दलील'। जैसे-जैसे इन बिलों का विरोध जोर पकड़ता गया, वैसे-वैसे एक नयी वस्तु प्रकट होती गयी—देश के राजनैतिक आकाश में बादल का एक छोटा टुकड़ा दिखाई दिया जो बड़ी तेजी से बढ़ा और फैलते-फैलते सारे आकाश में छा गया।

यह नया तत्त्व था मोहनदास करमचन्द गांधी। लड़ाई के दिनों में ही वह दक्षिण अफ्रीका से लौट आया था और साबरमती के आश्रम में अपने साथियों को लेकर बसा था। अबतक वह राजनीति से अलग रहा

था। उसने सरकार को युद्ध के लिए रँगरूटों की भरती तक करने में सहायता दी थी। दक्षिण अफ्रीका के अपने सत्याग्रह संघर्ष के बाद से वह भारत में काफी ख्याति पा चुका था। सन् १९१७ में उसने बिहार के चम्पारन जिले के यूरोपियन निलहे गोरों से दुःखी और पद-दलित किसानों के पक्ष का बड़ी सफलता के साथ समर्थन किया था। बाद में वह गुजरात में खेड़ा के किसानों का पक्ष लेकर खड़ा हुआ था। सन् १९१९ के आरम्भ में वह बहुत बीमार पड़ गया और अभी वह स्वस्थ भी न हो पाया था कि रौलट बिल के विरोध से देश का कोना-कोना गूँज उठा। इस व्यापक क्रन्दन में उसने भी आवाज मिला दी।

## सत्याग्रह आन्दोलन

महात्मा गांधी ने ऐसे लोगों की एक सत्याग्रह सभा बनायी जो कुछ चुने हुए कानूनों को भंग कर अपने आपको गिरफ्तार कराने को तैयार थे। उस समय यह एक बिलकुल नया विचार था और हममें से बहुत-से लोग उससे उत्तेजित हुए। यद्यपि बहुत-से पीछे भी हटे। आज वही सत्याग्रह एक रोजमर्रा की घटना बन गया है और हममें से अधिकांश के लिए तो वह जीवन का एक नियमित और स्थायी अंग हो गया है। जैसा कि गांधीजी किया करते थे, पहले उन्होंने वाइसराय के पास एक नम्र अपील और चेतावनी भेजी, लेकिन जब उन्होंने देखा कि भारत के सभी वर्गों के विरोध के बावजूद ब्रिटिश सरकार रौलट बिलों को कानून का रूप देने पर तुली है, तो उन्होंने कानून बनने के बाद पहले इतवार को ही सारे देश में शोक मनाने, हड़ताल करने, हर तरह का काम बन्द रखने और सभाएं करने की अपील की। यह सत्याग्रह आन्दोलन का श्रीगणेश करने के लिए किया गया था और इसी अपील के अनुसार रविवार, ६ अप्रैल, १९१९ को सारे देश में—गाँव-गाँव और शहर-शहर में—'सत्याग्रह दिवस' मनाया गया। अपने ढंग का यह पहला अखिल भारतीय प्रदर्शन था। उसका लोगों पर जबर्दस्त प्रभाव पड़ा और उसमें सभी

प्रकार के लोगों और जातियों ने भाग लिया। हममें से जिन लोगों ने इस हड़ताल के लिए कार्य किया था, वे उसकी सफलता पर स्तम्भित रह गये। हम शहरों के बहुत ही कम लोगों तक पहुँच पाये थे, किन्तु देश में एक नयी फिजा छायी हुई थी और किसी-न-किसी तरह हमारा सन्देश लम्बे-चौड़े देश के दूर-दूर गाँवों तक पहुँच गया था। यह पहला अवसर था जब गाँव और शहरवालों ने साथ-साथ एक व्यापक राजनैतिक प्रदर्शन में भाग लिया।

दिल्ली में तारीख की भूल से हड़ताल एक सप्ताह पहले अर्थात् ३१ मार्च १९१९ ही को मना ली गयी थी। उन दिनों दिल्ली के हिन्दुओं और मुसलमानों में गजब का भाईचारा और प्यार था और वह दृश्य कितना रोमांचकारी था जबकि आर्यसमाज के महान् नेता स्वामी श्रद्धानन्द ने दिल्ली की प्रसिद्ध जामा मस्जिद में जाकर एक बहुत बड़े मजमे के सामने भाषण दिया था। उस ३१ मार्च को पुलिस और फौज ने गलियों में जमा हुई बड़ी-बड़ी भीड़ों को तितर-बितर करने की चेष्टा की और उनपर गोलियाँ तक चलायीं, जिससे कई लोग मारे गये। स्वामी श्रद्धानन्द ने, जिनका लम्बा शरीर संन्यासियों के वस्त्रों में बड़ा भव्य दिखाई देता था, चांदनी चौक में गुरखों की संगीनों का निश्चल दृष्टि और खुली छाती के साथ सामना किया। ये संगीनें उनका कुछ नहीं बिगाड़ सकीं और इस घटना से सारे भारतवर्ष में रोमांच हो गया; किन्तु दुर्भाग्य की बात है कि आठ साल भी नहीं बीतने पाये थे कि एक मतवाले मुसलमान ने धोखे से रोगशैय्या पर ही उनकी हत्या कर डाली।

६ अप्रैल को सत्याग्रह-दिवस मनाने के बाद घटनाएँ बड़ी तेजी से आगे बढ़ीं। १० अप्रैल को अमृतसर में गड़बड़ी हुई जबकि अपने नेता डाक्टर किचलू और डाक्टर सत्यपाल की गिरफ्तारी पर शोक मनाती हुई निःशस्त्र और नंगे सिरवाली भीड़ फौज की गोलियों का शिकार बनी और उसमें से कई लोग मारे गये। इसपर भीड़ ने बदले के उन्माद में

दफ्तरों में बैठे हुए पांच या छः निर्दोष अंग्रेजों को मार डाला और बैंकों की इमारतें फूंक डालीं। इसके बाद मानो पंजाब पर एक परदा पड़ गया। वहाँ कड़ा सेन्सर बैठा दिया गया और पंजाब शेष भारत से बिलकुल कट-सा गया। वहां से शायद ही कोई खबर आ पाती थी और लोगों को वहां आना-जाना मुश्किल था। वहाँ फौजी कानून भी जारी कर दिया गया था, जिसका कष्ट जनता को कई महीनों तक उठाना पड़ा। धीरे-धीरे हफ्तों और महीनों की यातनापूर्ण प्रतीक्षा के पश्चात् परदा उठा और वहां के भीषण सत्य का पता चला।

**अमृतसर हत्याकाण्ड**

१३ अप्रैल को अमृतसर के जलियाँवाला बाग में जो कत्ले-आम हुआ था उसे सारी दुनिया जानती है। मौत के उस फंदे में फँसकर, जिससे निकलने का कोई रास्ता नहीं था, हजारों की जानें गयीं और हजारों घायल हुए। 'अमृतसर' शब्द ही नरसंहार का पर्यायवाची बन गया। वहाँ की घटना तो भयंकर थी ही, उससे भी अधिक लज्जाजनक घटनाएँ सारे पंजाब में घटीं।

यह एक अजीब संयोग की बात थी कि उसी साल, दिसम्बर के महीने में, कांग्रेस का अधिवेशन भी अमृतसर में हुआ। इस अधिवेशन में कोई महत्वपूर्ण निर्णय नहीं किया गया, क्योंकि बहुत-सी बातों की जाँच की गयी थी और उसके परिणाम का इन्तजार था। फिर भी एक बात साफ दिखाई देती थी—वह यह कि कांग्रेस अब पहले वाली कांग्रेस नहीं रह गयी थी। उसमें अब सामूहिकता या जन-व्यापकता आ गयी थी और एक नयी—कुछ पुराने कांग्रेसियों की समझ में एक चिन्ताजनक—जीवनी-शक्ति आ गयी थी। उस अधिवेशन में लोकमान्य तिलक उपस्थित थे, जो सदा की भाँति समझौते के लिए तैयार नहीं थे। वह आखिरी अधिवेशन था, जिसमें उन्होंने भाग लिया था, क्योंकि अगले अधिवेशन से पहले ही उनकी मृत्यु हो गयी। उसमें गांधीजी भी थे, जो जनता के प्रिय

बन गये थे और कांग्रेस तथा भारतीय राजनीति पर अपनी दीर्घकालीन प्रभुता का आरम्भ ही कर रहे थे। उसी कांग्रेस में सीधे जेल से ऐसे बहुत-से नेता आये थे जिनका फौजी कानून के दिनों में बड़े भयंकर षड्यन्त्रों से सम्बन्ध रहा था और जिन्हें लम्बी-लम्बी कैद की सजा हुई थी, किन्तु जिन्हें अब क्षमा कर दिया गया था। प्रसिद्ध अली-बन्धु भी कई साल तक नजरबन्द रहने के बाद ठीक समय छूट कर आये थे।

: २ :

# असहयोग की ओर

अगले साल कांग्रेस मैदान में कूद पड़ी और गांधीजी का असहयोग का कार्यक्रम अपना लिया गया। यह निर्णय कलकत्ते के विशेष अधिवेशन में किया गया और नागपुर के वार्षिक अधिवेशन में इसकी पुष्टि की गयी। संघर्ष की यह प्रणाली बिलकुल शांत या जैसा कि उसे नाम दिया गया था, अहिंसात्मक थी। उसका बुनियादी सिद्धांत यह था कि ब्रिटिश सरकार को उसके शासन-कार्य और भारत के शोषण में सहायता देने से इंकार कर दिया जाय। श्रीगणेश कई प्रकार के बहिष्कारों से किया जानेवाला था — विदेशी सरकार द्वारा दी गयी उपाधियों का बहिष्कार, सरकारी उत्सवों का बहिष्कार, वकीलों और मुवक्किलों द्वारा अदालतों का बहिष्कार, सरकारी स्कूलों और कालेजों का बहिष्कार और मांटेग्यू-चेम्सफोर्ड सुधार के अंतर्गत बनायी गयी नयी कौन्सिलों का बहिष्कार। बाद में सिविल और फौजी नौकरियों और टैक्सों का भी बहिष्कार किया जानेवाला था। रचनात्मक दिशा में हाथ से सूत कातने, खद्दर पहनने और अदालतों के बदले पंचायती न्यायालयों की स्थापना पर जोर दिया जाता था। इनके अलावा कांग्रेस कार्यक्रम के दो और मुख्य स्तम्भ थे—(१) हिंदू-मुस्लिम एकता और (२) हिंदुओं में से छुआ-छूत की भावना का निवारण।

कांग्रेस ने अपना विधान भी बदल दिया और वह एक कार्य-क्षम संस्था बन गयी। साथ ही उसने अपने सामने जनता की सामूहिक

सदस्यता का ध्येय भी रखा।

**नया कार्यक्रम**

कांग्रेस का यह कार्यक्रम उसके अबतक के कार्य से बिलकुल भिन्न था। निस्संदेह यह इस संसार में एक निराली योजना थी, क्योंकि दक्षिण अफ्रीका के सत्याग्रह का कार्यक्षेत्र बहुत ही सीमित था। परिणाम यह हुआ कि कुछ वर्ग के लोगों को तत्काल बड़े-बड़े त्याग करने पड़े। उदाहरण के लिए, वकीलों से बकालत छोड़ने के लिए कहा गया और विद्यार्थियों को सरकारी कालिजों का बहिष्कार करने का आदेश दिया गया। इस महान् प्रयोग के मूल्य को आँकना बड़ा मुश्किल था, क्योंकि और कोई ऐसी वस्तु नहीं थी जिससे उसकी तुलना की जाती। इसलिए कोई ताज्जुब नहीं कि पुराने और अनुभवी कांग्रेसी नेता झिझके और उन्हें नये कार्यक्रम की सफलता पर संदेह हुआ। उस समय के सबसे बड़े नेता लोकमान्य तिलक कुछ पहले ही मर चुके थे। दूसरे प्रमुख नेताओं में से शुरू-शुरू में केवल एक पं० मोतीलाल नेहरू ने गांधीजी का समर्थन किया, किंतु आम कांग्रेसियों और जन-साधारण की प्रवृत्ति के संबंध में कोई संदेह नहीं रह गया। उनपर गांधीजी का बड़ा जबरदस्त प्रभाव पड़ा। ऐसा लगता था जैसे गांधीजी ने उनपर कोई जादू कर दिया है और उन्होंने 'महात्मा गांधी की जय' के ऊँचे-ऊँचे नारे लगाते हुए उनको अहिंसात्मक असहयोग के नये सिद्धान्त को अपनी स्वीकृति प्रदान की। मुसलमानों ने भी कम उत्साह नहीं दिखाया। सच पूछिए तो अली-बंधुओं के नेतृत्व में खिलाफत कमेटी ने इस कार्यक्रम को कांग्रेस से पहले ही अपना लिया था। थोड़े ही दिनों बाद जनता के उत्साह और असहयोग आंदोलन की प्रारम्भिक सफलताओं ने अधिकांश पुराने कांग्रेसी नेताओं को भी अपनी ओर खींच लिया।

राष्ट्रीयता के विकास ने जनता का ध्यान राजनैतिक स्वतंत्रता की आवश्यकता की ओर आकर्षित किया। यह आवश्यकता केवल इसलिए

नहीं थी कि निर्भर और दास बने रहना अपमानजनक था, या जैसा कि तिलक ने कहा था, स्वराज्य हमारा जन्मसिद्ध अधिकार था और उसे प्राप्त करना हमारे लिए अनिवार्य था, बल्कि इसलिए भी कि जनता पर से निर्धनता का बोझ कम करना था। आखिर यह स्वतंत्रता कैसे मिल सकती थी ? स्पष्ट ही वह हमारे चुपचाप बैठकर प्रतीक्षा करते रहने से नहीं मिल सकती थी। यह भी स्पष्ट हो गया था कि केवल विरोध करने और भीख मांगने की नीति, जिसका अनुसरण अबतक कांग्रेस न्यूनाधिक उत्साह से करती आयी थी, न केवल असम्मानजनक, बल्कि निरर्थक और निष्फल भी थी। विश्व के इतिहास में ऐसी नीति भी कभी सफल नहीं हुई थी और न उससे प्रभावित होकर किसी शासक या शक्तिशाली वर्ग ने अपने अधिकारों का त्याग ही किया था। इसके विपरीत, इतिहास ने हमें सिखाया था कि गुलाम बनाये गये लोगों और देशों ने हिंसात्मक विद्रोह और विप्लव से ही अपनी स्वाधीनता प्राप्त की है।

भारतवासियों के लिए सशस्त्र विद्रोह का तो कोई प्रश्न ही नहीं उठता था। हमारे पास न शस्त्र थे, न हममें से अधिकांश लोगों को शस्त्र चलाना ही आता था। इसके अलावा हिंसात्मक संघर्ष के लिए हम ब्रिटिश-सरकार के विरुद्ध चाहे कितनी भी शक्ति संग्रहीत क्यों न करते, उसके संगठित दल की बराबरी किसी तरह भी नहीं कर सकते थे। फौजें तो विद्रोह कर सकती थीं, किंतु निःशस्त्र जनता विद्रोह पर सशस्त्र शक्ति का सामना कैसे कर सकती थी ? इसके अलावा व्यक्तिगत रूप से आतंक फैलाना या बम और पिस्तौल से किसी अफ़सर को मारना मानों अपना दिवालियापन दिखाना था। वह जनता के आचार को भ्रष्ट करनेवाली बात थी और यह सोचना बिलकुल उपहासास्पद था कि उससे किसी शक्तिशाली और संगठित सरकार की जड़ हिलायी जा सकती थी, चाहे व्यक्तिगत रूप से उससे लोग कितने ही आतंकित क्यो न हो जाते।

अतः ये सब रास्ते बन्द थे और अपमानजनक दासता की उस असह्य अवस्था से कोई छुटकारा नहीं दिखाई देता था। जिन लोगों में थोड़ी बहुत भी भावुकता थी वे बड़े ही दुःखी और असहाय-से हो रहे थे। यही वह अवसर था जब गांधीजी ने अपना असहयोग का कार्यक्रम लोगों के सामने रखा। इस कार्यक्रम ने हमें अपने पर भरोसा रखना और अपनी शक्ति बढ़ाना सिखाया और निस्संदेह वह सरकार पर दबाव डालने का एक बड़ा ही कारगर तरीका था। बहुत हद तक सरकार भारतवासियों के सहयोग पर ही निर्भर थी—चाहे यह सहयोग इच्छा से हो, चाहे अनिच्छा से—और यदि इस सहयोग को हटाकर सरकार का बहिष्कार किया जाता तो बहुत सम्भव था कि सैद्धांतिक रूप से उसकी सारी इमारत ही ढह जाती। यदि असहयोग से इतना न भी हो पाता तो इसमें तो संदेह ही नहीं था कि उससे सरकार पर बड़ा जबरदस्त दबाव पड़ सकता था और साथ ही जनता की शक्ति भी बढ़ सकती थी। इस आंदोलन की रूपरेखा पूर्ण रूप से शांतिपूर्ण थी, फिर भी वह केवल विरोधहीन नहीं था। वह अन्याय के विरोध का एक निश्चित किंतु अहिंसात्मक रूप था। वस्तुतः वह एक शांतिपूर्ण विद्रोह था, युद्ध का सभ्य-से-सभ्य तरीका था, फिर भी शासक संस्था के स्थायित्व के लिए खतरनाक था। जन-साधारण को क्रियाशील बनाने का वह एक बड़ा ही सफल साधन था और भारतीय जनता की विशेष प्रतिभा के बिलकुल अनुकूल प्रतीत होता था। उससे हमारा व्यवहार निर्मल बन गया और शत्रु बगलें झाँकने लगा। जिस भय ने हमें दबोच रखा था वह जाता रहा और हम निडर होकर लोगों की आँखों-से-आँखें मिलाने लगे, जैसा कि हमने पहले कभी नहीं किया था और अपने मन की बातें साफ-साफ और पूरी तरह से कहने लगे। ऐसा मालूम होता था जैसे हमारे दिमाग पर से एक बड़ा भारी बोझ उतर गया है। बोलने और कार्य कर सकने की इस नयी स्वतन्त्रता ने हममें विश्वास और बल भर दिया। इसके

अलावा बहुत हद तक इस शांतिपूर्ण युक्ति ने, उन भयंकर और कड़वी जातीय व राष्ट्रीय घृणाओं को बढ़ने से रोका, जो अबतक के ऐसे संघर्षों में सदा दिखाई देती रही थीं और इस प्रकार अन्तिम समझौते का मार्ग सरल बन गया।

इसलिए आश्चर्य नहीं कि असहयोग के इस कार्यक्रम ने महात्मा गांधी के दिव्य व्यक्तित्व से आलोकित होकर देश का ध्यान अपनी ओर आकर्षित किया और उसे आशा से भर दिया। यह आशा बढ़ी और उस के साथ-ही-साथ हमारा पुराना नैतिक पतन समाप्त हो गया। नयी कांग्रेस ने देश के अधिकांश महत्वपूर्ण तत्त्वों को अपनी ओर खींचा और दिन-पर-दिन उनकी शक्ति और मर्यादा बढ़ती गयी।

**एक मुस्लिम सभा का अनुभव**

१९२० में राजनैतिक और खिलाफत आंदोलन साथ-साथ चलते रहे। दोनों की एक दिशा थी और अन्त में जब कांग्रेस ने गांधीजी के अहिंसात्मक असहयोग को अपनाया तो दोनों एक में मिल गये। असहयोग के कार्यक्रम को पहले खिलाफत कमेटी ने ही अपनाया और उसके श्रीगणेश के लिए पहली अगस्त निश्चित की गयी।

उसी वर्ष कुछ पहले इस कार्यक्रम पर विचार करने के लिए इलाहाबाद में एक मुस्लिम सभा हुई थी (मैं समझता हूं कि वह मुस्लिम लीग की कौंसिल थी)। बैठक सैयद रजा अली के घर पर हुई। मौलाना मुहम्मदअली उस समय यूरोप में थे; किंतु मौलाना शौकतअली बैठक में मौजूद थे। मुझे उस बैठक की याद है, क्योंकि उससे मुझे पूरी-पूरी निराशा हुई थी। मौलाना शौकतअली में तो उत्साह था, किंतु करीब-करीब और सब लोग बड़े ही दुःखी और परेशान थे। उनमें असहमत होने का तो साहस ही नहीं था फिर भी यह साफ मालूम होता था कि वे कोई काम जल्दबाजी में नहीं करना चाहते। मैंने सोचा कि क्या ये ही वे लोग हैं जो क्रांतिकारी आंदोलन का नेतृत्व करेंगे और ब्रिटिश

साम्राज्य को चुनौती देंगे ? गांधीजी ने उनके बीच भाषण दिया और उनकी बातें सुनने के बाद सभा में भाग लेनेवाले पहले से भी अधिक भयभीत दिखाई देने लगे। अपने आदेशात्मक स्वर में गांधीजी खूब अच्छी तरह बोले। वह विनीत किंतु हीरे की तरह साफ और कठोर थे। उनकी बातें मीठी किंतु दृढ़ और हृदय के अन्तरतम से निकली हुई थीं। उनकी आंखें नम्र और गहरी थीं, फिर भी उनमें गजब की शक्ति और संकल्प की चमक थी।

उन्होंने चेतावनी दी कि यह लड़ाई एक अत्यन्त शक्तिशाली शत्रु से लड़ी जानेवाली बहुत बड़ी लड़ाई होगी। अगर आप इसे लड़ना चाहते हैं तो आपको सब कुछ खोने और साथ ही कड़ी-से-कड़ी अहिंसा और अनुशासन का पालन करने के लिए तैयार रहना चाहिए। उन्होंने यह भी बताया कि जिस तरह युद्ध की घोषणा होने पर फौजी कानून जारी किया जाता है उसी तरह, यदि हम जीतना चाहते हैं, तो हमें भी अपनी अहिंसात्मक लड़ाई में तानाशाही और फौजी कानून का प्रयोग करना होगा। आपको इस बात का पूरा अधिकार है कि आप मुझे ठोकर मारकर निकाल दें, मेरा सिर मांग लें और जब चाहें या जैसे चाहें मुझे दण्ड दें, किंतु जबतक आप मुझे अपना नेता बनाकर रखना चाहते हैं, आपको मेरी शर्तें माननी होंगी और तानाशाही तथा फौजी कानून के अनुशासन को स्वीकार करना होगा। किंतु वह तानाशाही सदा आपकी सद्भावना, आपकी स्वीकृति और आपके सहयोग पर निर्भर होगी। जैसे ही आप यह समझें कि आपको मेरी जरूरत नहीं रह गयी, आप मुझे निकाल फेंकें, मुझे पैरों तले कुचल दें, मैं रत्ती भर भी शिकायत नहीं करूँगा।

उन्होंने कुछ ऐसी ही बातें कहीं और बीच-बीच में जो सैनिक उपमाएं दीं व जिस दृढ़तापूर्ण सच्चाई से अपने विचार प्रकट किये उससे अधिकांश श्रोताओं के रोंगटे खड़े हो गये। किंतु शौकतअली वहां ढिलमिल लोगों को सम्हालने के लिए मौजूद थे और जब राय देने का समय

आया तो अधिकांश लोगों ने चुपचाप और शर्म से मुँह छिपाते हुए गांधीजी के युद्ध-प्रस्ताव का समर्थन किया।

**कांग्रेस विधान में परिवर्तन**

गांधीजी ने कांग्रेस में घुसते ही फौरन उसके विधान में पूर्ण परिवर्तन कर दिया। उन्होंने उसे प्रजावादी और साधारण जनता की संस्था बना दिया। प्रजावादी तो वह पहले भी थी, किंतु अभीतक उसका मताधिकार सीमित था और वह उच्च वर्ग के लोगों तक ही परिमित थी। किंतु अब उसमें धड़ाधड़ किसान प्रवेश करने लगे और अपने नये रूप में वह एक महान ग्रामीण संस्था जैसी दिखाई देने लगी, जिसमें मध्यम वर्ग के लोगों की बहुलता थी। कांग्रेस का यह ग्रामीण रूप अभी और भी विकास पानेवाला था। उसमें औद्योगिक मजदूर भी आने लगे—अपनी पृथक् संगठित हैसियत में नहीं, बल्कि व्यक्तिगत रूप में।

अबतक कांग्रेस के सामने केवल दो ही विकल्प रहे थे—कोरी बातचीत करना और प्रस्ताव पास करना या फिर आतंककारी कार्रवाई करना। अब ये दोनों बातें हटा दी गयीं। आतंकवाद की तो विशेषरूप से निंदा की गयी और वह कांग्रेस की आधारभूत नीति के बिलकुल प्रतिकूल माना गया। कार्य की एक नयी प्रणाली निकाली गयी, जो थी तो पूर्णतः शांतिपूर्ण, किंतु जिसमें अन्याय के सामने सिर न झुकाने और फलतः उसमें निहित पीड़ा और कष्ट को स्वेच्छा से स्वीकार करने का आदेश था।

**उपाधियों का त्याग**

गांधीजी ने देखा कि ब्रिटिश राज्य मुख्यतः इन आधारों पर खड़ा है—भय, मर्यादा, जनता का इच्छित या अनिच्छित सहयोग और कुछ ऐसे लोग, जिनका स्वार्थ ब्रिटिश राज्य के साथ बंधा हुआ था। अतः उन्होंने इन्हीं जड़ों पर आघात करना आरंभ किया। उन्होंने कहा, "उपाधियों का बहिष्कार करो।" और गोकि बहुत ही कम उपाधि-

: ७ :

# स्वतंत्रता-प्राप्ति

**आजादी के बाद**

हमारी चिर आकांक्षित स्वतंत्रता हमें मिल गयी और कम-से-कम हिंसा के साथ मिल गयी ; किंतु उसके फौरन बाद ही हमें लहू और आंसुओं के पारावार में से होकर गुजरना पड़ा। उस लहू और उन आंसुओं से भी बुरी वह शर्म थी और अपमान था, जिसकी अनुभूति हमें उनके कारण हुई।

सारे प्रकाश बुझते हुए दिखाई दिये ; किंतु एक उज्ज्वल ज्योति तब भी जलती रही और चारों ओर फैले हुए अंधकार में अपना प्रकाश फैलाती रही।

यह इसी दिव्य-प्रकाश का प्रभाव था कि भारत और भारतीय जनता में हमारा विश्वास नष्ट नहीं होने पाया। फिर भी चारों तरफ छाया हुआ अंधकार स्वयं एक संकट था। जब स्वतंत्रता के सूर्य का उदय हो चुका था तो उस अंधकार ने हमें फिर क्यों ग्रसित किया ?

इसलिए यह आवश्यक है कि हम कुछ रुककर इन आधारभूत तत्त्वों पर थोड़ी देर विचार करें, क्योंकि इस समय भारत के भविष्य का निर्माण हो रहा है और यह भविष्य वैसा ही होगा जैसा हमारे लाखा नौजवान स्त्री और पुरुष बनाना चाहते हैं।

**युद्ध से शिक्षा**

आज हममें संकीर्णता और असहिष्णुता आ गयी है और साथ ही

चेतनता तथा सावधानी का अभाव दिखाई देता है। इन बातों से मुझे भय होता है।

यदि हम भारत के लंबे इतिहास पर दृष्टिपात करें तो देखेंगे कि जब कभी हमारे पूर्वजों ने इस संसार की ओर निर्मल और निर्भय दृष्टि से देखा और अपने मस्तिष्क की खिड़कियों को आदान-प्रदान के लिए खुला रखा तभी उन्होंने आश्चर्यजनक उन्नति की। बाद में जब उनका दृष्टिकोण संकीर्ण हो गया और वे अपने को बाहरी प्रभावों से अलग रखने लगे तो भारत की राजनैतिकऔरसांस्कृतिक अवनति हुई। जिस परम्परा को आज हमने उत्तराधिकार में प्राप्त किया है, वह सचमुच कितनी महान् थी, यद्यपि हमने अक्सर उसका तिरस्कार किया है। बावजूद अपनी विपदाओं और यातनाओं के भारत सदा एक महत्त्वपूर्ण राष्ट्र रहा है और अब भी है। रचनात्मक और निर्माणात्मक क्षेत्रों की उसकी यह महत्ता एशिया के कितने ही भागों में तथा अन्यत्र फैल गयी और सर्वत्र उसकी शानदार विजय हुई। ये विजयें तलवार की नहीं, बल्कि मस्तिष्क और हृदय की थीं जो शांतिदायक और चिरस्मरणीय होती हैं, जबकि तलवार का सहारा लेनेवाले आदमी और उनके काम विस्मृत हो जाते हैं। किंतु यदि उसी महत्ता का उचित और रचनात्मक ढंग से प्रयोग न हो तो वह घुन की तरह भीतर-ही-भीतर देश को खा जाती है और उसे नष्ट तथा पतित कर देती है।

**कैसा भारत ?**

हम बड़ी जबरदस्त अग्नि-परीक्षाओं में से होकर गुजरे हैं। हम उन्हें पार तो कर गये हैं, किंतु इसके लिए हमने बहुत बड़ी कीमत चुकायी है। इन परीक्षाओं ने हमारे उत्पीड़ित मस्तिष्कों और हमारी पंगु आत्माओं पर जो छाप छोड़ी है वह बहुत समय तक नहीं मिटेगी। ये परीक्षाएँ अभी समाप्त नहीं हुई हैं। स्वतंत्र और अनुशासनशील व्यक्तियों की तरह हमें इनका मजबूत हृदय और दृढ़ संकल्प के साथ सामना

करना चाहिए और न सत्य मार्ग से विचलित होना चाहिए, न अपने आदर्शों और लक्ष्यों को ही भूलना चाहिए। हमें जख्म भरने का यह कार्य करना है और रचना तथा निर्माण कार्य करना है। भारत की घायल काया और घायल आत्मा पुकार-पुकार कर हमें अपने को इस महान् कार्य में संलग्न कर देने को कह रही है। ईश्वर करे, हम इस कार्य और भारत के योग्य बनें।

: ८ :

# चिराग गुल हो गया !

अपनी व्यक्तिगत हैसियत से और भारत सरकार का प्रधान होने के नाते मुझे इस बात पर घोर लज्जा आती है कि हम अपने सबसे बड़े खजाने को बचाने में असफल रहे। निश्चय ही यह हमारी असफलता है, वैसी ही, जैसी पिछले कई महीनों में हमें अनगिनत निर्दोष पुरुषों, स्त्रियों और बच्चों की रक्षा करने में मिली है। हो सकता है कि वह भार और वह काम हमारे लिए या किसी भी सरकार के लिए बहुत बड़ा रहा हो, फिर भी यह एक असफलता है और आज यह बात कि जिस महान् व्यक्ति के लिए हमारे हृदय में अगाध प्रेम था और सम्मान था, वह हमारे बीच से इसलिए उठ गया कि हम उसकी पूरी-पूरी रक्षा नहीं कर सके, हम सबके लिए एक लज्जा की बात है। एक भारतीय होने के नाते मैं इस बात से लज्जित हूं कि एक भारतीय ने उनपर अपना हाथ उठाया; एक हिंदू होने के नाते में शर्मिन्दा हूं कि यह काम एक हिंदू ने किया और एक ऐसे व्यक्ति के साथ किया जो आज का सबसे बड़ा भारतीय और सबसे बड़ा हिंदू था।

हम लोगों की प्रशंसा चुने हुए शब्दों में किया करते हैं और महानता को परखने के लिए हमारे पास कोई-न-कोई कसौटी होती है, किंतु न हम गांधीजी की प्रशंसा कर सकते हैं, न उन्हें परख ही सकते हैं, क्योंकि वह उस साधारण मिट्टी के नहीं बने थे, जिसके हम सब बने हैं। वह आये, काफी लंबी आयु तक जीवित रहे और चले गये। उनके

लिए प्रशंसा के शब्दों की आवश्यकता नहीं, क्योंकि उन्हें अपने जीवन में जितनी प्रशंसा मिली उतनी इतिहास के किसी भी व्यक्ति को अपने जीवन में नहीं मिली होगी और उनकी मृत्यु के बाद के इन दो-तीन दिनों में तो उन्हें सारे संसार ने श्रद्धांजलि अर्पित की है, उसमें हम और क्या जोड़ सकते हैं ? हम उनकी किस तरह प्रशंसा कर सकते हैं ?—हम, जो उनके बच्चे बने रहे हैं, हम जो शायद उनके शरीर से उत्पन्न बच्चों से भी अधिक उनके निकट संपर्क में रहे हैं, क्योंकि हम सभी लोग कम या अधिक मात्रा में उनकी आत्मा के बच्चे हैं, और हम जो उनके अयोग्य बच्चे साबित हुए हैं।

एक गौरव था जो कि अब नहीं रहा और वह सूर्य जो हमारे जीवन को गरमी और रोशनी पहुँचाता था, अस्त हो गया और हम ठंड तथा अन्धकार में काँप रहे हैं। किंतु गांधीजी कभी नहीं चाहते थे कि इतने गौरव को देख चुकने के बाद हम अपने हृदय में ऐसी अनुभूति को स्थान दें। दैवी ज्योतिवाला वह महापुरुष हमें लगातार बदलता रहा और आज हम जैसे हैं उसी के ढाले हुए हैं। उस दैवी ज्योति में से हममें से भी बहुतों ने एक चिनगारी ले ली, जिसने हमारी झुकी हुई पीठ सीधी कर दी और हमें कुछ सीमा तक उनके द्वारा निर्मित मार्ग पर चलने के योग्य बनाया। इसलिए यदि हम उनकी प्रशंसा करते हैं तो हमारी प्रशंसा के शब्द उनके लिए बहुत छोटे मालूम देते हैं और उनकी प्रशंसा करने में कुछ-कुछ अपनी ही प्रशंसा कर बैठते हैं। बड़े-बड़े और प्रसिद्ध लोगों की स्मृति में कांसे या संगमरमर की मूर्तियाँ बनती हैं; किंतु दैवी ज्योतिवाले इस व्यक्ति ने अपने जीवन-काल में ही लाखों और करोड़ों के हृदय में स्थान पा लिया, जिसके फलस्वरूप हम सब भी कुछ-कुछ उसी धातु के बन गये हैं, जिस धातु के वह बने, यद्यपि उनसे बहुत ही कम मात्रा में। उनका विस्तार सारे भारतवर्ष में था—केवल महलों या चुनी हुई जगहों या असेम्बलियों में ही नहीं,

बल्कि नीचों और पीड़ितों की हर झोंपड़ी और कुटिया में। वह लाखों के हृदय में बसते हैं और अनन्त युगों तक बसे रहेंगे।

अतः इस अवसर पर सिर झुकाने के सिवा हम और क्या कर सकते हैं? जिनका हम पूरी तरह से अनुकरण नहीं कर सके, हम उनकी प्रशंसा करने के योग्य नहीं हैं। जबकि वह हमसे अत्यधिक कार्य, श्रम और त्याग करने को कहा करते थे, हमारा उनके लिए कुछ शब्दों भर का प्रयोग करना उनके प्रति अन्याय करना होगा। पिछले तीस साल या उससे कुछ अधिक में उन्होंने भारत को त्याग के उच्च शिखर पर पहुँचा दिया जिसकी बराबरी आज तक कहीं भी नहीं हो सकी है। इस कार्य में उन्हें सफलता मिली, फिर भी अंत में ऐसी घटनाएँ घटीं जिनके कारण उन्हें बड़ी तकलीफ हुई, यद्यपि उनके चेहरे पर से मुस्कराहट की एक भी रेखा नहीं मिटने पायी और उन्होंने किसी के प्रति एक भी कठोर शब्द का प्रयोग नहीं किया। फिर भी जिन लोग को उन्होंने सिखाया-पढ़ाया था उनकी ही कमियों के कारण उन्हें कष्ट अवश्य हुआ होगा। उन्हें यह कष्ट इसलिए सहना पड़ा कि जो मार्ग उन्होंने हमें सिखाया था, उससे हम हट गये और अंतमें उनके ही एक बच्चे ने उनका अंत कर दिया—निश्चय ही वह भी उनका उतना ही बच्चा है जितने कि हम।

जिस युग में हम रहते हैं उसका मूल्यांकन इतिहास युगों बाद करेगा। वह इस युग की सफलताओं और असफलताओं का निर्णय करेगा। हम इस युग के इतने निकट हैं कि क्या ठीक है और क्या ठीक नहीं, इसको न हम समझ सकते हैं न उसके उचित पारखी ही बन सकते हैं। हम केवल इतना जानते हैं कि एक गौरव था जो अब नहीं रहा, हम केवल इतना जानते हैं कि इस समय अंधकार है—फिर भी अधिक गहरा अंधेरा नहीं, क्योंकि जब कभी हम अपने हृदय में झाँककर देखते हैं तो हमें वह ज्योति दिखाई देती है जो हमने वहाँ जलायी थी।

यदि ये जीवित ज्योतियाँ अक्षुण्ण रहीं तो इस भूमि में कभी अंधकार नहीं होगा और हम गांधीजी के साथ प्रार्थना करते हुए और उनके मार्ग का अनुकरण करते हुए अपने प्रयत्न से इस उनकी भूमि को फिर से आलोकित कर सकेंगे—हम, जो छोटे तो हैं—किंतु जिनमें जलायी हुई ज्योतियाँ आज भी जल रही हैं। अतीत भारत के वह शायद सबसे बड़े प्रतीक थे। मैं तो यह कहना चाहता हूं कि वह भावी भारत के भी सबसे बड़े प्रतीक थे। आज हम उसी अतीत और भविष्य के बीच वर्तमान के संकट-जनक युग में खड़े-खड़े सभी तरह के संकटों का सामना कर रहे हैं। इनमें सबसे बड़ा संकट विश्वास का अभाव, निराशा की भावना और हृदय तथा आत्मा का वह पतन है जो हममें उस समय उत्पन्न होता है जब हम आदर्शों को ठुकराये जाते देखते हैं, जब हम उन बड़ी-बड़ी बातों को, जिनकी हम चर्चा किया करते थे, शून्य शब्दों का रूप लेते देखते हैं और जब हम जीवन को एक दूसरा मार्ग ग्रहण करते पाते हैं। फिर भी मैं विश्वास करता हूं कि यह समय शीघ्र ही बीत जायगा।

प्रभु का यह प्यारा जितना महान् अपने जीवन में था उससे महत्तर उनकी मृत्यु थी और मुझे इसमें रत्ती भर भी संदेह नहीं कि जिस महान् हित की वह अपने जीवन में सेवा करता आया था, उसकी उसने मृत्यु से भी सेवा की है। आज हम उस महापुरुष के लिए शोक मनाते हैं; हम उसके लिए सदा शोक मनायेंगे, क्योंकि हम मनुष्य हैं और अपने सम्माननीय गुरु को नहीं भूल सकते, किंतु हम जानते हैं कि वह यह नहीं चाहते थे कि हम उनके लिए शोक मनायें। अपने निकट-से-निकट और प्रिय-से-प्रिय व्यक्ति के भी इस संसार से चले जाने पर उन्होंने आँखों से आँसू नहीं बहाये। उनके सामने बस एक दृढ़ संकल्प था—काम करते रहना और जिस हित को उन्होंने चुना था उसकी सेवा में संलग्न रहना। इसलिए यदि हम केवल शोक मनायेंगे तो वह हमसे खुश नहीं होंगे। उन्हें श्रद्धांजलि अर्पित करने का यह एक बहुत ही

घटिया तरीका है। उसका एकमात्र तरीका यह है कि हम अपनी दृढ़ प्रतिज्ञा की घोषणा करें, नये सिरे से संकल्प लें, इसी तरह से व्यवहार करते रहें और जिस महान् कार्य को उन्होंने अपने कंधों पर लिया था और जिसे उन्होंने बड़ी मात्रा में पूरा कर लिया था उनकी सेवा में अपना जीवन समर्पित कर दें। हमें काम करना है, हमें मेहनत करनी है, हमें त्याग करना है, और कम-से-कम कुछ सीमा तक अपने को उनके योग्य अनुयायी सिद्ध करना है।...

वह चले गये हैं और आज सारे भारत में ऐसा लग रहा है जैसे हम अकेले और अनाथ रह गये हैं। यह भावना हम सबमें है और मैं कह नहीं सकता कि हम उससे कब मुक्त हो पायेंगे। इसके अलावा हम परमात्मा के कृतज्ञ भी हैं कि इस महान् व्यक्ति के संपर्क में रहने का सौभाग्य वर्तमान पीढ़ी के हम लोगों को ही मिला है। आगे के युगों में —हो सकता है कि सदियों और हजारों वर्ष के बाद—लोग इस पीढ़ी की बातें सोचा करेंगे कि जब प्रभु का यह प्यारा पृथ्वी पर अवतरित हुआ था। वे हमारी भी याद किया करेंगे—हम जो छोटे होते हुए भी उनके मार्ग का अनुसगन कर सके और जिस पवित्र भूमि पर उनके पग पड़े उसपर शायद हम भी चलें। हमें उनके योग्य होना चाहिए, सदा उनके योग्य रहना चाहिए।

: ६ :

# मूल्यांकन

मैंने पहले-पहल बापू को जब देखा था, तब से एक जमाना बीत गया। मुड़कर देखता हूँ तो यादों के बादल उमड़ते हैं। भारत के इतिहास की यह अवधि कितनी विचित्र है ! इस समय के उतार-चढ़ाव और हार-जीत की कहानी पुराने ज़माने की किसी चारण-गाथा या प्रेम-कहानी से कम अद्‌भुत नहीं है। हम इस जमाने से होकर गुजरे थे और भारत के इस बड़े नाटक में छोटे-बड़े अभिनेता थे इसलिए हम लोगों की कुछ-न-कुछ जिन्दगियां उस प्रेम-कहानी के उजाले में जगमगा उठी थीं।

सारी दुनिया में यह जमाना लड़ाइयों और उथल-पुथल और हिलानेवाली घटनाओं से भरा हुआ था। फिर भी हिन्दुस्तान की घटनाएँ इन सब घटनाओं से अलग दिखाई पड़ती हैं क्योंकि इनका स्तर बिलकुल ही दूसरा था। अगर कोई व्यक्ति बापू के बारे में काफी जाने बिना इस जमाने का अध्ययन करे तो उसे ताज्जुब होगा कि भारत में यह सब क्योंकर मुमकिन हुआ। इसका सबब समझाना मुश्किल है, अकल के ठण्ड उजाले के सहारे तो यह देखना-समझना मुश्किल ही है कि किसी एक आदमी ने या किसी एक पूरी कौम ने उस तरह क्यों बरता। कभी-कभी ऐसा होता है कि कोई व्यक्ति या राष्ट्र एकाध बार किसी खास तरह की अच्छी धुन में, अक्सर बुरी धुन में, बह जाता है। लेकिन वह आवेश या भावावेश जल्दी ही चुक जाता है और लोग कर्मठता और निठल्लेपन की अपनी रोजमर्रा-जिन्दगी पर वापिस चले जाते हैं।

भारत की इस अवधि के बारे में ताज्जुब की बात सिर्फ यह नहीं है कि तमाम मुल्क ने एक ऊंचाई से काम किया, बल्कि यह भी है कि उस ऊंचाई से काफी लम्बे अरसे तक काम किया। बेशक यह एक मार्के की बात है और यह बात तब तक आसानी से समझी या समझायी नहीं जा सकती जब तक कोई उस हैरत-अंगेज शख्सियत को ठीक से न समझ ले जिसने इस जमाने को ढाला। यह शख्सियत भारत के इतिहास की आधी सदी को एक विराट् छाया-पुरुष की तरह छाकर खड़ी है, और यह छाया-पुरुष शारीरिक नहीं है, बल्कि मानसिक और आध्यात्मिक है।

इतिहास में ऐसे बहुत ही कम लोग हुए हैं जिन्हें अपने जीवन-काल में ऐसी सफलता पाने का सौभाग्य मिला हो। हमारी कमियोंका उन्हें अफ-सोस था और वे इस बात से दुःखी थे कि भारत को वे और ज्यादा ऊपर नहीं उठा सके। यह उदासी और दुःख आसानी से समझ में आता है। फिर भी यह कहने की किसमें हिम्मत है कि उनकी जिन्दगी नाकामयाब हुई? उन्होंने जिस भी चीज को छू दिया उसीको कीमती और काम का बना दिया। उन्होंने जो कुछ किया उसी के नतीजे ठोस निकले, भले ही वे नतीजे उतने जबरदस्त न निकले हों जितना वे सोचते थे। हमेशा ऐसा लगता था कि वे किसी भी बात की कोशिश क्यों न करें, असफल हो ही नहीं सकते। गीता की सीख के मुताबिक वे फल के मोह के बिना निष्काम भावना से मेहनत करते थे, और इसलिए फल स्वयं उनके पास चले आते थे।

**बापू की जिन्दगी**

उनकी लम्बी जिन्दगी में जो सख्त मेहनत, काम-काज, हलचलों और असाधारण साहस के कामों से भरपूर थी, कहीं कोई बेसुरापन नहीं है। उनकी तमाम हलचलें अपने-अपने स्वरों के ठीक उतार-चढ़ाव के कारण एक सुरीले राग के रूप में ढलती चली गयीं; और अगर उन्होंने एक शब्द भी कहा, अगर एक इशारा भी किया तो उसका इस राग और

ताल के साथ ठीक मेल बैठ गया। उन्होंने जीने की कला जान ली थी। वे अनजाने ही एक सधे हुए कलाकार बन गये थे। उनकी जिन्दगी से यह बात बहुत साफ हो गयी थी कि भलाई और सचाई के साथ रहने-सहने से दूसरी कई चीजों के सिवा जिन्दगी जीने की कला भी सध जाती है।

जैसे-जैसे वे बूढ़े होते गये, वैसे-वैसे उनका शरीर केवल उनकी शक्तिशाली अन्तरात्मा का वाहन बनता चला गया। अक्सर उनकी तरफ देखते हुए या उनकी बात सुनते हुए लोगों को उनके शरीर का ध्यान नहीं रहता था, इसलिए वे जहाँ बैठते थे वह जगह मन्दिर हो जाती थी और वे जहाँ पाँव धरते थे वह जगह दिव्य आलोक से जगमगा उठती थी।

उनकी मृत्यु में भी एक दिव्यता और परिपूर्ण कला थी। किसी भी दृष्टिकोण से देखें, उन्होंने जो जीवन जिया, उसकी सबसे अन्तिम और सबसे महान् घटना की तरह, हर तरह उनके योग्य यह मृत्यु हुई। इसने उनके जीवन की सीख को और भी ऊँचा उठा दिया। जब उनकी देह का अन्त हुआ तब उनकी आत्मा शक्ति से भरपूर थी, निःसन्देह वे जिस हालत में देह त्याग करना पसन्द करते उसी हालत में उनकी मृत्यु हुई, अर्थात् प्रार्थना करते हुए। उन्हें जिस बात की लगन थी— जीवन-भर और खासकर अपनी जिन्दगी के आखिरी दिनों में जिसे उन्होंने एक पल आराम लिये बिना जिसकी साधना की, उस एकता के ध्येय के लिए वे बलिदान हुए। जैसी मौत हर आदमी चाहता है, वैसी मौत उन्हें मिली। उनका शरीर धीरे-धीरे गलकर नहीं गया, कोई लम्बी बीमारी उन्होंने नहीं भोगी, न उम्र के कारण उनका दिमाग कमजोर पड़ा। तब फिर हम उनका शोक क्यों मनायें ? अब उनकी यादें हमें चलायेंगी—उनकी यादें, आखिरी कदम तक जिनके पाँव में चुस्ती थी, जिनकी मुस्कान आसपास मुस्कानों का सिलसिला बांध देती थी और जिनकी आँखें सदा खिलखिलाती रहती थीं। शरीर और मन की कोई भी कमजोरी उनकी याद के साथ नहीं जुड़ती। वे अपनी समूची ताकत और शक्तियों के

साथ जिये और वैसी ही हालत में उनकी मत्यु हुई। उन्होंने हमारे मन पर और हम जिसमें रहते हैं उस युग पर, एक ऐसी छाप छोड़ दी है जो कभी फीकी नहीं पड़ सकती।

बापू का व्यक्तित्व

बापू ने भारत के लिए और संसार के लिए और हमारी कमजोर आत्माओं के लिए अपौरुषेय कार्य किया और इतनी अच्छी तरह किया कि उसे देख-समझकर चकित रह जाना पड़ता है। इस कमजोर शरीर वाले छोटे-से आदमी की आत्मा में लोहे और चट्टानों जैसी मज़बूती पड़ी हुई थी, जो बड़ी-से-बड़ी भौतिक शक्ति के सामने झुकती नहीं थी। यद्यपि उनकी शक्ल अत्यन्त साधारण थी और उनके ज्यादातर-शरीर पर कपड़े नहीं होते थे, वे लंगोटी-सी लगाये रहते थे, फिर भी एक तरह की भव्यता, एक तरह की बादशाही शान उनकी थी, जिसके सबब लोग खुशी-खुशी उनके सामने झुक जाते थे। वे सोच-समझकर और जान-बूझकर शिष्ट और विनम्र रहते थे किन्तु फिर भी वे सत्ता और शक्ति से भरे हुए थे, और कभी-कभी शाहनशाहों की तरह ऐसे हुक्म फरमाते थे जिन्हें बजा लाना हर एक का फ़र्ज हो जाता था। उनकी शान्त, गहरी नजर आदमी को पकड़ लेती थी और चुपचाप उसके मन की थाह लेने के लिए गहराइयों में उतर जाती थी। उनकी साफ और पानी की तरह तरल आवाज, कलकल करती हुई हृदय तक जा पहुँचती थी और आदमी भावना से भरकर उसके इशारे पर चल पड़ता था। सुननेवाले चाहे हज़ार हों चाहे एक, उनकी वाणी का जादू, उसका आकर्षण छा जाता था और हरेक को ऐसा भान होता था कि वे उसी से बात कर रहे हैं। इस तरह के ख्याल का बुद्धि से बहुत थोड़ा सम्बन्ध होता था, वैसे वे पूरी तरह से बुद्धि की अवहेलना नहीं करते थे। किंतु बुद्धि और मन को वे पहली जगह नहीं देते थे, उसका नम्बर दूसरा होता था। जादूगरी का यह चमत्कार बोलने की

कला या मीठे वचनों की मन्त्र-शक्ति से उत्पन्न नहीं होता था। उनकी भाषा हमेशा सरल होती थी और सीधी होती थी। शायद ही कभी किसी फ़ाज़िल शब्द का उपयोग उसमें होता था। यह तो उनकी खालिस ईमानदारी और उनके व्यक्तित्व का असर था जो इस तरह मन को पकड़कर उनकी जबरदस्त ताकतों का एहसास करा देता था। ऐसे असर का एक सबब यह भी था कि उनके बारे में लोगों के मन में ऐसे ख्यालात बन गये थे और उनसे ठीक वातावरण बनने में मदद मिलती थी। यह मुमकिन है कि ऐसे किसी विदेशी पर जो इस परम्परा से अनजान हो और जिसका उस वातावरण के साथ मेल न बैठता हो, यह जादू का-सा असर न पड़े, कम-से-कम काफी हद तक न पड़े। फिर भी गांधीजी के बारे में यह एक बड़े मार्के की बात थी कि वे अपने विरोधियों को आसानी से जीत लेते थे, या कुछ नहीं तो उनके सामने विरोधी अपने हथियार तो डाल ही देता था। वे नम्र थे, किंतु साथ ही हीरे की तरह सख्त और तराशे हुए थे। वे मीठा बोलते थे और हँसमुख थे, किंतु साथ ही अपनी बात के बारे में बहुत दृढ़ और बहुत उत्कट थे। उनकी आँखों में कोमलता और गहराई थी किंतु उनमें से संकल्प और शक्ति की ज्वाला निकलती रहती थी।

उनकी आवाज धीमी और शांत थी, किंतु हजारों के हल्ले में वह अलग से सुनाई पड़ती थी। वह कोमल थी और हल्की थी, किंतु जान पड़ता था जैसे उसकी तह में कहीं लोहा पड़ा है। वह सुजनता और शिष्टता से भरी हुई थी, किंतु फिर भी उसमें एक सख्ती थी और वह भय उत्पन्न करती थी। वे जो शब्द काम में लाते थे वह अर्थ से भरा हुआ होता था और लगता था कि वह भंयकर रूप से तीव्र हैं। उनकी शांत और मित्रतापूर्ण वाणी के पीछे सदा शक्ति और कर्मठता की छाया लरजती रहती थी और किसी गलत बात के सामने न झुकने का निर्णय स्पष्ट दिखाई देता रहता था। अब हम उस आवाज को अच्छी तरह

जानते हैं। किंतु फरवरी और मार्च, १६१६ में हमारे लिए यह आवाज नयी थी। हमारी ठीक समझ में नहीं आता था कि उसका मतलब क्या है, किंतु हम उसे सुनकर भाव से विभोर हो गये थे। वह हमारी अब तक की राजनीति से कुछ बहुत ही अलग बात थी। हमारी अब तक की राजनीति की इतिश्री जोर-जोर से सिर्फ निन्दा करने और हमेशा लम्बे-लम्बे भाषण फटकारने में हो जाती थी। इन बहसों और भाषणों का अंत निरर्थक और बे-असर प्रस्तावों को पास करके होता था जिन्हें स्वयं पास करनेवाले भी कोई महत्त्व नहीं देते थे। किंतु यह नयी राजनीति बातचीत की राजनीति नहीं थी, काम की राजनीति थी।

गांधीजी सिर्फ ब्रिटिश सरकार के लिए ही समस्या और पहेली नहीं थे, बल्कि अपने देशवासियों और घनिष्ठ सहयोगियों के निकट भी समस्या और पहेली थे। भारत की पुराण-कथाओं में ऐसे महान् तपस्वियों की बातें भरी पड़ी हैं जिन्होंने अपने कठिन त्याग और तपस्या के बल पर इतनी शक्ति संचित कर ली थी कि जिससे देवताओं को अपना राज्य जाने का भय उत्पन्न हो गया और उन्हें लगा कि उनकी व्यवस्था को खतरा है। जब कभी मैंने गांधीजी के अक्षय आत्मबल के भण्डार से निकलनेवाली आश्चर्यजनक स्फूर्ति और भीतरी शक्ति को देखा है तब कई बार मेरे मन में इन कथाओं की बात आयी है। इसमें कोई शक नहीं है कि वह दुनिया में चलनेवाला मामूली सिक्का नहीं था। वे किसी अलग और अजीब-ओ-गरीब धातु से ढले हुए थे और अक्सर उनकी आँखों से हमें गैब झाँकता हुआ दिखाई देता था।

गांधीजी कैसे आश्चर्यजनक आदमी थे! ताज्जुब से भर देनेवाला जबरदस्त जादू उनके पास था। एक रहस्य से भरा हुआ असर उनका लोगों पर पड़ता था। उन्होंने जो कुछ लिखा है और कहा है उससे उनके व्यक्तित्व का पूरा-पूरा अन्दाज नहीं लगता। इन चीजों से हमें उनका अन्दाज लगता है कि वे उससे बहुत बड़े थे। और भारत के लिए

उन्होंने जो कुछ किया कितना जबरदस्त है उसका फैलाव! उसने इस देश के लोगों में हिम्मत, जवांमरदी, अनुशासन, सहनशीलता, किसी उद्देश्य के लिए हँसते-हँसते मरने की शक्ति और इन सबसे बड़ी बात विनम्रता और आत्माभिमान जैसे गुणों को भर दिया। उन्होंने कहा था कि साहस चरित्र की नींव है, बिना साहस के न सदाचार सम्भव है, न धार्मिकता, न प्रेम। 'जब तक किसी व्यक्ति के मन में भय ट तब तक वह सत्य या प्रेम का अनुसरण नहीं कर सकता।' वे हिंसा से घृणा करते थे किंतु फिर भी उन्होंने हमसे कहा, 'कायरता हिंसा से भी अधिक घिनौनी चीज है।' और 'अनुशासन में इस बात की प्रतिज्ञा और निश्चय है कि हम जो कहते हैं वह करते हैं। आत्मत्याग, अनुशासन और संयम को छोड़कर मुक्ति सम्भव नहीं है। बिना अनुशासन के आत्मत्याग भी सफल नहीं होता।' यदि केवल इन शब्दों पर विचार करें, तो लगेगा कि वे केवल शास्त्र के वचन हैं और शायद घिसे-पिटे भी हैं, किंतु इन शब्दों के पीछे काम की ताकत थी और भारत जानता था कि यह जरा-सा आदमी जो कहता है, वही करता है।

यह देखकर आश्चर्य होता है कि वे भारत के कितने बड़े प्रतिनिधि थे। जान पड़ता है कि वे इस पुराने और दुःखी देश की आत्मा की बात लोगों तक पहुँचाने आये थे। वे करीब-करीब स्वयं भारत ही थे। उनकी जो कमियाँ थीं वे भी भारतीय थीं। उनकी अवज्ञा करना उनकी अवज्ञा करना नहीं था वह एक राष्ट्र का अपमान था, और जो वाइसराय और दूसरे लोग इस तरह की बदतमीजियाँ करते थे वे नहीं जानते थे कि वे कैसी खतरनाक फसलें बो रहे हैं। जब गांधीजी दिसम्बर, १६३१ में गोलमेज परिषद् से लौट रहे थे तब उन्होंने पोप से मिलना चाहा। पोप ने मिलने से इन्कार कर दिया। मुझे याद है कि जब मैंने यह खबर सुनी तो मुझे बहुत ही बुरा लगा। मुझे ऐसा लगा कि यह इन्कार भारत का अपमान है, और इसमें कोई शक नहीं कि वह इन्कार जान

बूझकर किया गया था, भले ही उसमें अपमान करने का खयाल न रहा हो। कैथोलिक चर्च अपने सम्प्रदाय के बाहर किसी को संत या महात्मा नहीं मानता, और कुछ प्रोटेस्टण्ट पादरियों ने चूँकि यह कहा था कि गांधीजी एक बहुत बड़े धार्मिक पुरुष हैं और सच्चे ईसाई हैं, इसलिए रोम को और भी आवश्यक जान पड़ा कि ऐसे 'मिथ्यावाद' का खंडन जरूरी है और वह इस तरह किया जा सकता है।

जो लोग गांधीजी को व्यक्तिगत रूप से नहीं जानते, और जिन्होंने सिर्फ उनके लेख आदि पढ़े हैं, उन्हें लग सकता है कि गांधीजी किसी अत्यन्त पवित्रतावाले, सनातनी, पण्डित-पुरोहित की तरह लटके हुए मुँह के, हँसी का गला घोंटनेवाले व्यक्ति रहे होंगे—गेरुआ कपड़ा पहने हुए, भिक्षाटन करनेवाले किसी वैरागी के समान। गांधीजी के लेख आदि से उनके बारे में गलतफहमी हो सकती है, किंतु वे अपनी रचनाओं से बहुत बड़े थे और यह उचित नहीं है कि कोई उनके वचनों को लेकर उनपर टीका-टिप्पणी करे। जाहिरा उनका खुश्क ढंग नहीं था; बल्कि वे उससे बिलकुल उल्टे थे। उनकी मुस्कान जी खुश करनेवाली थी, उनकी हँसी चारों तरफ हँसी उपजानेवाली थी और वे आनन्द का वातावरण फैलाते हुए चलते थे। कुछ बच्चों-जैसी बात उनमें थी, मिठास से भरी हुई। किसी कमरे में उनके पाँव धरते ही ऐसा लगता था मानों ताजी हवा का झोंका आ गया हो। कमरे का वातावरण उनके प्रवेश करते ही तरल हो उठता था।

आदमी की बनाई हुई चीजों में गांधीजी को कोई बड़ी खूबसूरती या बड़ी कला दिखाई नहीं पड़ती थी, लेकिन प्राकृतिक सौन्दर्य उन्हें मुग्ध कर लेता था। उन्होंने अपने ढंग की एक जीने की कला खोज ली थी, और अपने जीवन को एक संपूर्ण कलाकृति बना लिया था। उनके शरीर की छोटी-से-छोटी हलचल में एक अर्थ, एक खूबी होती थी और उसमें कभी किसी प्रकार की बनावट या कमी

दिखाई नहीं पड़ती थी । उनकी किसी बात में कोई खुरदरापन या नुकीलापन नहीं होता था । जो सर्वसाधारणत: और गंवारूपन बद-किस्मती से हमारे मध्यम वर्ग के लोगों में भरा पड़ा है उसकी कोई हल्की-से-हल्की लकीर भी कभी उनमें दिखाई नहीं दी । वे अपने भीतर शांति पा चुके थे और वही शांति बिखेरते हुए वे दृढ़ता और साहस के साथ जिन्दगी के जलते हुए रास्तों पर बढ़ते चले जाते थे ।

**बापू और राष्ट्रीय आन्दोलन**

गांधीजी ने हमेशा हमारे राष्ट्रीय आंदोलन के धार्मिक और आध्यात्मिक पहलू पर जोर दिया । किसी तरह का कठमुल्लापन उनका धर्म नहीं था, किंतु वे समूचे जीवन पर निश्चित रूप से एक धार्मिक दृष्टि-कोण चाहते थे और हमारे सारे आंदोलन पर इसका बड़ा प्रभाव पड़ा और जहाँ तक आम लोगों का सवाल है उसकी शक्ल सुधारवादी हो गयी । मुझे कई बार हमारी राजनीति में हिंदू और इस्लाम दोनों तरह के धार्मिक तत्त्वों को बढ़ते देखकर बड़ी परेशानी होती थी । मुझे यह बात बिलकुल पसंद नहीं थी । आम सभाओं में ये मौलवी और मौलाना और स्वामीजी लोग ऐसी बहुत-सी बातें कहते थे जो मुझे बहुत गलत लगती थीं । इतिहास, समाजशास्त्र और अर्थशास्त्र के बारे में उनके ख्यालात मुझे बिलकुल ऊटपटाँग लगते थे और हर चीज को एक मजहबी मोड़ देकर साफ सोचना मुश्किल बना दिया जाता था । यहाँ तक कि गांधीजी के कोई-कोई शब्द भी मेरे कानों में खटकते थे। जैसा उनका बार-बार रामराज्य का इस रूप में उल्लेख करना मानों वह कोई स्वर्ण-युग था और फिर से वापिस आयेगा । मगर मैं क्या कर सकता था ? मैं अपने मन को इस तरह समझा लेता कि गांधीजी इन शब्दों का उपयोग इसलिए करते हैं कि जनता उनसे अच्छी तरह परिचित है और अच्छी तरह समझती है । लोगों के मन तक जा पहुँचने की कला उनके पास थी । उनको समझना बहुत मुश्किल था । कई बार तो आज के मामूली

पढ़े-लिखे आदमी को उनकी भाषा एकदम अपरिचित लगती थी। लेकिन हम लोग उन्हें एक बड़े और गैर-मामूली आदमी, और शानदार नेता की तरह जानते और मानते थे ।

हमारे आन्दोलन और सत्याग्रह का वह बाजू, जिसका सम्बन्ध सदाचार और नीति से था, मुझे बहुत पसन्द था । अहिंसा को मैंने निरपेक्ष रूप से स्वीकार नहीं किया था और उसे हमेशा पालते रहने की भी कोई बात मन में नहीं थी; लेकिन मैं रोज-रोज उसकी तरफ खिचता चला गया और इस विचार ने मेरे मन में जड़ पकड़ ली कि भारत के निवासी आज जिस हालत में हैं और उनकी पूर्व-भूमिका और परम्परा जिस तरह की है उसे देखते हुए अहिंसा हमारे लिए बिलकुल सही नीति है । राजनीति का अध्यात्मीकरण--संकीर्ण धार्मिक अर्थ में नहीं--मुझे एक अच्छा खयाल लगा । एक अच्छे उद्देश्य को पूरा करने के तरीके भी अच्छे होने चाहिए । मुझे लगा कि यह सिर्फ एक अच्छा नैतिक सिद्धांत ही नहीं है, यह अच्छी और व्यावहारिक राजनीति भी है। क्योंकि अच्छी बात को हासिल करने के तरीके अगर अच्छे न हों तो वे अपने उद्देश्य को नुकसान पहुँचाकर नयी समस्याएँ और कठिनाइयाँ पैदा कर देते हैं । और उस वक्त किसी भी व्यक्ति और राष्ट्र को ऐसा लगता है कि जैसे उसने अपने-आपको नीचा गिरा दिया, उसे शर्म आती है कि उसने ऐसे तरीके इस्तेमाल किये और नाहक इस्तेमाल किये ।

**गांधीजी की धार्मिकता**

गांधीजी सचमुच तो एक धार्मिक पुरुष ही थे, बाहर से भीतर तक हिंदू, लेकिन उनके धार्मिक विचार की कल्पना का किसी सम्प्रदाय या रूढ़ि या कर्मकाण्ड से कोई सम्बन्ध नहीं था । उनका सम्बन्ध तो नैतिक नियम में दृढ़ विश्वास से था जिसे गांधीजी सत्य अथवा प्रेम का नियम कहते थे । उनकी दृष्टि में सत्य और प्रेम एक ही वस्तु थे या एक ही चीज के अलग-अलग पहलू थे, और वे इन शब्दों का एक-दूसरे के अर्थ

में प्रयोग करते थे।

वे हिंदू धर्म के तत्त्व को समझने का दावा करते थे और इसलिए शास्त्र का जो वचन या समाज का जो व्यवहार उनके आदर्शवादी भाष्य के साथ मेल नहीं खाता था, उसे वे क्षेपक या परवर्ती विचार कहकर त्याग देते थे। उन्होंने कहा कि जिन वचनों या आचारों को मैं नैतिक भूमिका नहीं दे पाता या इस आधार पर उन्हें अच्छा सिद्ध नहीं कर सकता, मैं उन्हें कदापि नहीं मान सकता। और इस तरह वे जिसे नैतिक नियम समझते थे, शास्त्र के वचनों को उसकी कसौटी पर कसकर, अपने मन के मुताबिक बदलकर और ढालकर अपने तय किये हुए रास्ते पर जीवन-दर्शन और आचार को उन्नत बनाते हुए बहुत ही आजादी के साथ चलते थे। उनका जीवन-दर्शन गलत था या सही, इसपर लोग बहस कर सकते हैं लेकिन उनका जोर था कि हर चीज इसी कसौटी पर कसकर देखी जाय और खासकर अपना जीवन। राजनीति और जिन्दगी के दूसरे पहलुओं में औसत आदमी के लिए इसके कारण बड़ी कठिनाइयाँ पैदा हो जाती थीं और इसलिए गलतफहमियाँ भी होती थीं। किंतु गांधीजी ने अपने लिए जो सीधा रास्ता चुन लिया था, बड़ी-से-बड़ी बाधा भी उन्हें उससे तिल-भर इधर-उधर नहीं कर पाती थी। अलबत्ता बदलती हुई परिस्थितियों से वे एक हद तक बराबर समझौता करते थे। जो सुधार या जो उपदेश वे दूसरों को देते थे उसे जैसा-का-तैसा अपने ऊपर लागू करते थे। वे सदा 'स्व' से---अपने से--प्रारम्भ करते थे; उनके वचन और उनके आचार एक-दूसरे के अनुरूप होते थे। और इसलिए चाहे जो होता रहे वे कभी बिखरते नहीं थे और उनके जीवन और कार्यों में सदा एक संगति, एक सम्पूर्णता हुआ करती थी। अपनी इच्छा और अपने आदर्श के अनुसार वे भारत को कैसा रूप देना चाहते थे? 'मैं भारत को ऐसा बनाना चाहता हूँ कि जिसमें दरिद्र से-दरिद्र मनुष्य को लगे कि वह उसी का देश है, इसे बनाने में उसकी इच्छा को ध्यान में

रखा गया है। मैं ऐसा भारत बनाना चाहता हुँ जिसमें लोगों के ऊँचे और नीचे वर्ग नहीं होंगे, जिसमें सब धर्मों और सम्प्रदायों के लोग पूरी-पूरी सद्भावना और प्रेम से रहेंगे।...मेरे सपने के भारत में छूतछात, नशीली चीजें और शराब वगैरह के लिए कोई जगह नहीं होगी...। स्त्रियों के वही अधिकार होंगे जो पुरुषों के होंगे। ...मैं भारत के ऐसे रूप का सपना देख रहा हूँ।'

उन्हें अपनी हिन्दू परम्पराओं का अभिमान था किंतु उन्होंने हिंदू धर्म को बहुत विशाल बनाने का प्रयत्न किया और सभी धर्मों को सत्य के दायरे में शामिल कर लिया। वे अपनी सांस्कृतिक परम्परा को संकीर्ण बनाने के लिए तैयार नहीं थे। उन्होंने लिखा, 'भारतीय संस्कृति न हिंदू संस्कृति है, न इस्लामी संस्कृति है और न कोई तीसरी संस्कृति है। वह सभी संस्कृतियों का समन्वय है।' उन्होंने यह भी कहा, 'मैं चाहता हूँ, मेरे घर में सारे देशों की संस्कृति के झोंकों का अधिक-से-अधिक प्रवाह आता रहे। किंतु मैं यह नहीं चाहता कि उन झोंकों से मेरे पाँव उखड़ जायँ। मैं किसी दूसरे के घर में जबरदस्ती या भीख माँगकर या गुलाम बनकर नहीं रहना चाहता।' आधुनिक विचार के प्रवाहों से प्रभावित होकर उन्होंने अपने मूल आधार को कभी नहीं खिसकने दिया, बल्कि उसे जोर से पकड़कर रखा। इसलिए उन्होंने फिर से देश की सामान्य जनता की आध्यात्मिक एकता को प्रतिष्ठित करने का प्रयत्न किया। पश्चिमी ढंग से प्रभावित, ऊपर के छोटे-से तबके और जनता के बीच की दीवार को तोड़कर, पुरानी जड़ों के जीवित तत्त्वों को खोजकर और उन्हें पनपाकर, जनता को उसकी नींद से जगाकर, झकझोरकर और उसे कर्मठ बनाकर उन्होंने अपने उद्देश्य को पूरा करने का प्रयत्न किया।

**जनता से एकरूपता**

उनके एकाग्र और फिर भी बहुमुखी स्वभाव के जिस तत्त्व के बारे में हमारे मन पर सबसे गहरी छाप पड़ती है, वह है उनकी जनता

के साथ एकरूपता, उनसे आत्मा का सम्वाद और केवल भारत ही नहीं बल्कि सारी दुनिया के दरिद्र और सर्वहाराओं के प्रति आश्चर्यजनक बन्धुत्व का भाव। इन दबे और दलित लोगों को ऊपर उठाने का जोश उनमें इतना प्रबल था कि सारी चीजें, यहाँ तक कि धर्म भी, उनके सामने दूसरे नम्बर पर आती थीं। 'जिस राष्ट्र को पेट-भर भोजन नहीं मिलता उसका न कोई धर्म हो सकता है, न कला, न सामाजिक संगठन।' 'हजारों, लाखों भूख से पीड़ित लोगों के लिए जो भी चीज उपयोगी है मेरे लिए वही चीज सुन्दर है। हम आज लोगों को जीवन की सबसे ज्यादा जरूरी चीजें पहले दें—सौन्दर्य और सजावट तो उनके पीछे-पीछे चली आयेंगी।...मैं ऐसी कला और ऐसा साहित्य चाहता हूं जो जनता की समझ में आये।' यह दीन, दरिद्र और दुःखी जनता सदा उनकी आँखों के सामने बनी रहती थी। जनता मानों केंद्र थी और सारी चीजें उसके आस-पास घूमती थीं। 'लाखों के लिए यह एक शाश्वत जागरण है, शाश्वत समाधि है।' जैसा कि उन्होंने कहा उनकी महत्त्वाकांक्षा, 'हर आँख का हर आँसू पोंछने' की थी।

जो व्यक्ति आश्चर्यजनक रूप से प्राणवान था, जिसमें आत्मविश्वास और किसी एक प्रकार की अद्भुत शक्ति भरी पड़ी थी, जो व्यक्ति-व्यक्ति की समानता और स्वतन्त्रता का हामी था और फिर भी जो इन सारी बातों को दरिद्र-से-दरिद्र व्यक्ति की दृष्टि से सोचकर नापता था, यदि भारत की जनता उसपर मुग्ध थी और यदि वह उसको किसी चुम्बक की तरह अपनी तरफ खींचता था तो इसमें कोई अचम्भे की बात नहीं है। उनके लेखे वह भूतकाल और भविष्यत् को जोड़नेवाली कड़ी के समान था जिसके कारण धुंधला और उदास वर्तमान, पावन और आशा से भरे भविष्य तक पहुँचने का सोपान जान पड़ता था। और केवल जनता ही नहीं, बड़े-बड़े विद्वान् और दूसरे लोग भी इसी तरह सोचते थे भले ही उनकी बुद्धि कभी-कभी चकरा जाती थी, वे

परेशान होते थे और जिन्दगी-भर की आदतों को बदल डालना उन्हें बहुत कठिन लगता था। इस तरह न केवल उन लोगों में ही उन्होंने एक मनोवैज्ञानिक क्रान्ति ला दी जो उनके अनुयायी थे, बल्कि उन्होंने अपने विरोधियों और उन तटस्थ लोगों के मन में भी एक इनकलाब पैदा कर दिया जो तय नहीं कर पाते थे कि क्या सोचें और क्या करें। साधारणतः प्रतिनिधित्व, बहुमत और गिनती के बल पर जिसे प्रजातन्त्र समझा जाता है, गांधीजी की तद्विषयक कल्पना उससे अलग थी। उनके प्रजातन्त्र का आधार सेवा और त्याग पर था और नैतिक दबाव के उपयोग का उसमें स्थान था। वे अपने को जन्मजात प्रजातन्त्री मानते थे।

**किसानों के प्रतिनिधि**

विचारों की हद तक कभी-कभी वे बहुत पिछड़े हुए मालूम पड़ते थे। लेकिन काम की हद तक वे इस जमाने के सबसे बड़े क्रांतिकारी थे। वे बहुत ही निराले आदमी थे, और रोजमर्रा के पैमाने से उन्हें नापने की कोशिश करना गलत है। बुद्धि और तर्क के साधारण नियम उनपर लागू करना भी संभव नहीं है। चूँकि वे मूलतः क्रांतिकारी थे और भारत की राजनीतिक स्वतंत्रता लाने की प्रतिज्ञा कर चुके थे, इसलिए स्वतन्त्रता के आ जाने तक वे बिना किसी समझौते के उसे लाने में जुटे बिना नहीं रह सकते थे। और मैं मन-ही-मन आशा किया करता था कि ऐसा करते हुए वे जनता की जिस अपार शक्ति से काम लेंगे उसी शक्ति से प्रभावित होकर सामाजिक उद्देश्य की ओर खुद भी एक-एक कदम बढ़ेंगे।

अपने कमरों में बैठकर बहस करते रहनेवाले समाजवादी खास तौर से गांधीजी की सख्त आलोचना करते हैं। गांधीजी को जबरदस्त प्रतिक्रियावादी कहते हुए जो तर्क वे पेश करते हैं सो लगभग अकाट्य होते हैं। लेकिन यह छोटी-सी बात काटे नहीं कटती कि यह प्रतिक्रिया-

वादी भारत को जानता था, भारत को समझता था, भारत के किसानों से लगभग एकरूप था और उसने भारत को जैसा हिलाया था वैसा कभी कोई तथाकथित क्रांतिकारी नहीं हिला सका।

कोई उन्हें प्रतिक्रियावादी कहे, चाहे क्रांतिकारी कहे, इसमें शक नहीं कि उन्होंने देश का चेहरा बदल दिया, उन्होंने एक टूटी हुई हीन जनता को आत्माभिमान दिया और उसका चरित्र बदल दिया, लोगों में चेतना और शक्ति जाग्रत की और भारत के मसले को दुनिया का मसला बना दिया। अहिंसात्मक असहयोग या सिविल ना-फरमानी के उद्देश्य या दार्शनिक पहलू को छोड़ भी दें तो भी यह बिलकुल साफ बात है कि गांधीजी ने इस तरीके के रूप में भारत और संसार को विरोध का एक बिलकुल नया और ताकतवर तरीका दिया; हिंदुस्तान की हालतों में तो वह बहुत ही खास तौर से लागू हुआ।

**व्यावहारिक आदर्शवादी**

यद्यपि गांधीजी कुछ सिद्धांतों के मामले में चट्टान की तरह अडिग थे लेकिन फिर भी दूसरों की ओर खासकर अधिकतर जनता की ताकत या कमजोरी का विचार करके बदलती हुई परिस्थितियों के मुताबिक दूसरों के साथ समझौता करने की उनमें जबरदस्त सामर्थ्य थी। वे हमेशा इस बात का विचार करते थे कि लोग किस हद तक, जिस सच को उन्होंने देखा समझा, उसे अपनाने के लायक हैं। लेकिन बीच-बीच में वे अपने-आप को, यह सोचकर कि कहीं उन्होंने लोगों के साथ जरूरत से ज्यादा नरमी बरतकर अपने सिद्धान्तों के साथ समझौता तो नहीं कर लिया, हिलाते-डुलाते थे और फिर अपनी मर्यादा को पकड़ लेते थे। जब वे आंदोलन के बीच में होते तब ऐसा लगता था कि वे जनता के मन के साथ एक-स्वर हैं। उस समय वे उसकी शक्ति की सीमाओं को समझते रहते थे और इसलिए अपने को भी उसके मुताबिक बना लिया करते थे। किंतु कभी-कभी विचार-पक्ष प्रबल हो जाता था और तब

ऐसा लगता था कि वे सिद्धांतों के साथ कोई समझौता नहीं किया करते।

**राजनैतिक नेतृत्व**

कांग्रेस के जरिये गांधीजी ने जो शक्तिशाली आंदोलन चलाये, भारत और भारत की जनता को वे गांधीजी की मुख्य देन हैं। देशव्यापी आंदोलन के द्वारा उन्होंने लाखों लोगों को नये साँचे में ढालने की कोशिश की और बहुत हद तक वे इसमें सफल भी हुए। उन्होंने एक गिरी हुई, डरपोक और लाचार जनता को, जो हर ताकतवर स्वार्थ के द्वारा सतायी गयी थी और कुचली गयी थी और जो किसी भी तरह का प्रतिकार करने के योग्य नहीं बची थी, एक बड़े उद्देश्य के लिए आत्म-त्याग करके संगठित प्रयत्नों के योग्य बनाया और उसे अत्याचार का मुकबिला करना सिखाया तथा उसमें आत्माभिमान और आत्म-निर्भरता की भावना भरी। उन्होंने उसे राजनीतिक और आर्थिक प्रश्नों की ओर जाग्रत कर दिया और हर गाँव तथा बाजार जनता की नयी आशा और आकांक्षाओं पर होनेवाले तर्क-वितर्कों से गूँजने लगा। यह एक आश्चर्यजनक मनोवैज्ञानिक परिवर्तन था। अलबत्ता यह ठीक है कि समय इसके अनुकूल था और देश के बाहर और भीतर की परिस्थितियाँ इस परिवर्तन में सहायक हो रही थीं। लेकिन हर बड़ा नेता परिस्थितियों और हालातों से लाभ उठाता है। गांधीजी बहुत बड़े नेता थे और उन्होंने बहुत से ऐसे बन्धनों को काट दिया जो हमारे मनों पर जड़े हुए थे। हममें से जिन्होंने इस जबरदस्त छुटकारे के आनन्द का अनुभव किया है वे उसे कभी भूल नहीं सकते। भारत की जनता ने मन के उन बन्धनों से छूटकर जो उत्साह पाया वह हमें सदा याद रहेगा। गांधीजी ने भारत में सर्वाधिक महत्त्व का क्रान्तिकारी काम करके दिखाया क्योंकि वे भौतिक परिस्थितियों का अधिक-से-अधिक लाभ लेना और उसे जनता के हृदय तक पहुँचाना जानते थे। तब अधिक प्रगतिशील विचारधारा को माननेवाले समूह

ज्यादातर हवा में भटक रहे थे क्योंकि वे उन परिस्थितियों से समंजस नहीं हो पाते थे और इसलिए लोगों के मनों पर उनका कोई ऐसा प्रभाव नहीं पड़ पाता था कि लोग उनके पीछे हो लें।

गांधीजी एक ताकतवर ताजी हवा के बहाव की तरह थे जिसमें हम लोगों की तबीयत सीधे तनकर खड़े होने और गहरी साँस लेने की होती थी, वे एक किरण-समूह की तरह थे जिसने अँधेरे को चीरकर हमारी आँखों पर छायी हुई धुंध को हटा दिया था, वे एक तूफान की तरह थे जिसने बहुत-सी चीजों को और सबसे ज्यादा लोगों के सोचने के ढँग को उलट-पुलट दिया था, वे ऊपर से अवतरित नहीं हुए थे बल्कि ऐसा जान पड़ता था कि भारत की जनता के मन की बात कहते हुए और उसकी भयानक हालत की ओर उसका ध्यान खींचते हुए उन्हीं में से ऊपर उठे हैं। उन्होंने हमसे कहा कि तुम सब, जो किसानों और मजदूरों के ऊपर बैठे हुए उनका शोषण कर रहे हो, उनके कंधे से नीचे उतरो, इस गरीबी और दुःख को पैदा करनेवाली व्यवस्था को खतम करो।

उन्होंने जो कुछ सिखाया उसका सार, जनता का कल्याण ध्यान में रखते हुए निर्भयतापूर्वक सत्य पर दृढ़ रहकर काम में लगे रहना है। हमने अपने प्राचीन धर्म-ग्रंथों में पढ़ा है कि अभय किसी भी राष्ट्र का सर्वोत्तम गुण है और यह अभय केवल शारीरिक साहस नहीं है, बल्कि वह स्थिति है जब मन में भय की एक रेखा भी नहीं होती। हमारे इतिहास के प्रारंभिक समय में ही चाणक्य और याज्ञवल्क्य ने कहा था कि लोक-नेताओं का कर्तव्य लोगों को निर्भय बनाना है। किंतु ब्रिटिश शासन-काल में लोगों पर दम घोंटनेवाला भय छाया ही रहता था। सेना का भय, पुलिस का भय, खुफिया पुलिस का भय, हाकिमों का भय और इसी तरह अत्याचार का भय, जेलखाना, जमींदार के कारिन्दे, साहूकार बेकारी और भूख—कितने ही भय; और ये सब भय मानों हमारे आंगन में ही खड़े रहते थे। गांधीजी की शांत और निष्कम्प

वाणी इस सर्वव्यापी भय के विरोध में उठकर गूँजी—डरो मत।

इस तरह ऐसा जान पड़ा मानों एकाएक लोगों के सिर से भय का भयानक बोझ उतर गया। जनता एकदम निर्भय हो गयी, ऐसा तो नहीं कह सकते; लेकिन वह इतनी निर्भय जरूर हो गयी कि देखकर आश्चर्य हुआ। भय झूठ का सगा साथी है; इसलिए निर्भयता के बाद जीवन में सत्य आ जाता है। भारतीय जनता जितनी सत्यनिष्ठ थी उससे बहुत अधिक सत्यनिष्ठ नहीं हुई और न रातों-रात उसका मूलभूत स्वभाव बदला, लेकिन झूठ और दबे-छिपे काम करने के अवसर कम हो गये और इसलिए उसमें परिवर्तन दिखाई देने लगा। वह एक मनोवैज्ञानिक परिवर्तन था, लगभग वैसा ही जैसा कोई साइकोएनेलिस्ट या मानस-शास्त्री अपने रोगी के भूतकाल को समझकर उसकी मानसिक ग्रन्थियों का मूल ढूंढ-कर उसके सामने रख दे और इस तरह उसके मन को हल्का बना दे।

जिस प्रकार ऐसा मानसिक रोगी अपने रोग का कारण समझकर यह सोचता है कि अब तक मैंने निरर्थक कष्ट भोगा और वह थोड़ा-बहुत शरमिन्दा भी होता है, उसी प्रकार प्रतिक्रिया के रूप में हमारे मनों में भी शरम पैदा हुई कि हम कितने दिन से अपने को पतित और अपमानित बनानेवाली दासता स्वीकार किये हुए हैं, और उसके साथ-ही-साथ मन में यह इच्छा भी पैदा हो गयी कि नतीजा चाहे जो हो, हम अब इस विदेशी शासन के आगे गरदन नहीं झुकायेंगे। हम पहले जितने सत्यवादी थे शायद इस समय भी उससे बहुत अधिक सत्यवादी नहीं हुए, किंतु हमारे बीच में उस अजेय सत्य के प्रतीक की तरह गांधीजी मौजूद थे। वे हमें बीच में ही असत्य की ओर सावधान करके सत्य-व्यवहार करने पर लाचार कर देते थे।

गांधीजी अजीब-से शांतिवादी थे। उनका शान्तिवाद निष्क्रिय नहीं था। वे स्फूर्ति के भण्डार थे और बहुत सक्रिय थे। वे भाग्य या ऐसी किसी भी चीज के आगे सिर नहीं झुकाते थे जिसे वे बुरा मानते हों।

ऐसा कहा जाता है और मुझे लगता है, कि यह सच भी है, कि भारतीय मन स्वभाव से शान्तिप्रिय है। शायद पुरानी कौमें जिन्दगी के प्रति ऐसा रुख विकसित कर लेती हैं। दर्शन की दीर्घ परम्परा भी जातियों को शान्तिप्रिय बना देती है। गांधीजी हर तरह से भारत की सन्तान थे, फिर भी वे शान्तिप्रियता और संघर्षशीलता के अनोखे समन्वय थे। उनमें शक्ति, हलचल और कर्मठता अत्यन्त ही असाधारण मात्रा में थी। वे न केवल अपने को परिचालित करते थे बल्कि दूसरों को भी अपने साथ हाँकते हुए ले जाते थे। मैं किसी दूसरे ऐसे आदमी को नहीं जानता जिसने निष्क्रियता के विरुद्ध ऐसी लड़ाई की हो और भारतीय जनता को उसमें से इतना अधिक बाहर खींचा हो।

उन्होंने हम लोगों को गाँवों में भेज दिया और कर्मठता का नया संदेश देनेवाले अनगिनत संदेशवाहकों की हलचल से देहातों का वातावरण गूंज उठा। किसान जैसे नींद से जागा हो, वह अपने छोटे-छोटे दायरों में से निकलने की कोशिश करने लगा। हम लोगों पर जो असर हुआ वह इससे अलग था लेकिन था उतना ही गहरा क्योंकि हमने भी जैसे गाँव के रहनेवालों को उनकी कच्ची झोंपड़ी में पहली बार आत्मीयता के साथ रहते हुए देखा, और भूख की उसके साथ-साथ चलनेवाली छाया को भी जैसे हमने पहली बार समझा। किताबों और विद्वत्तापूर्ण चर्चाओं से भारतीय अर्थशास्त्र का जैसा ज्ञान हमें नहीं हो पाया था वैसा गाँवों में आने-जाने से हुआ। हम उनके प्रति जिस आत्मीय भावना को महसूस कर चुके थे उसपर जैसे और जोर पड़ा और वह पक्की हो गयी। अब हमारे लिए अपनी पुरानी जिन्दगी और रहन-सहन पर वापस जाना गैरमुमकिन हो गया और गाँवों के उस अनुभव के बाद आगे-पीछे राय बदलने पर भी आराम के साथ दिन गुजारना सम्भव नहीं रहा।

फिर स्वतन्त्रता आयी। वह स्वतन्त्रता, जिसके लिए हम एक

जमाने से लड़ रहे थे, लगभग बिना किसी खूनखराबी के हमें मिली। किंतु आजादी के मिलते ही हमारे देश पर अंधेरे बादल छा गये। जनता पागल हो गयी और हमारे मनों को घृणा और भय ने मूढ़ बना दिया। सभ्यता के सारे बन्धन टूट गये। एक के बाद एक भयानक घटनाओं का ताँता लग गया और मनुष्यों की पशुवत् असभ्यता ने मनों को सूना कर दिया। लगा कि कहीं एक भी किरन बाकी नहीं है, किंतु चारों तरफ घिरे हुए इस अंधेरे में एक शुभ्र निष्कम्प शिखा भी थी जो जलती रही और प्रकाश देती रही। उस पवित्र ज्योति को देखकर हम लोगों ने शक्ति और आशा को अपने भीतर लौटते हुए देखा और हमें लगा कि हमारी जनता कुछ देर के लिए चाहे जिस सर्वनाश की भावना में डूब जाय, किंतु भारत की आत्मा अडिग रहकर प्रबल भाव से क्षणिक तुच्छता को अपसारित करते हुए, उपस्थित तूफ़ान को चीरते हुए ऊपर-ही-ऊपर उठती हुई चली जा रही है। उन महीनों में गांधीजी का हमारे बीच रहना क्या मतलब रखता था, इसे आप लोगों में से कितने लोगों ने सोचा है? आधी शताब्दी से भी ज्यादा समय तक भारत की सेवा और स्वतंत्रता की दिशा में किये गये उनके महान् कामों को हम सब लोग जानते हैं। किंतु उन महीनों में जब हमारी दुनिया ही पिघलकर बही जा रही थी, वे कर्तव्य की चट्टान और सत्य के प्रकाश-स्तम्भ की तरह अडिग बने रहे। उनकी अविचलित धीमी आवाज भीड़ के शोर से ऊपर उठकर सद्-प्रयत्नों का रास्ता सूचित करती रही। भला इस सेवा से बड़ी और कौन-सी सेवा हो सकती थी!

पचास वर्ष से भी अधिक समय तक गांधीजी हिमालय से पश्चिमोत्तर सीमाप्रांत तक और ब्रह्मपुत्र से सुदूर दक्षिण में कन्याकुमारी तक हमारे विशाल देश में घूमते रहे। उन्होंने इस देश का हर हिस्सा और कोना छान डाला—किसी यात्रा के आनन्द के लिए नहीं बल्कि भारत के लोगों को समझने और उनकी सेवा करने के लिए। शायद तवारीख

में कोई दूसरा भारतीय ऐसा नहीं मिलता जिसने भारत में इतना अधिक भ्रमण किया हो और देश की जनता को इतना अधिक समझा हो या उनकी ऐसी सेवा की हो।

जिंदगी-भर उनके सामने गरीब, दुःखी और दलित भारत की तस्वीर रही। उन्हें ऊपर उठाना और आजाद करना उनके जीवन का ध्येय था। उन्होंने उनकी रहन-सहन और पोशाक इसलिए धारण कर ली कि पूरे देश में इनके कारण कोई व्यक्ति अपने को दीन और हीन न समझे। लोगों के मनों का खुलना उनके लेखे सबसे बड़ी चीज थी।

**गांधीजी का स्मारक**

लोग कहते हैं कि गांधीजी का स्मारक संगमरमर या काँसे की मूर्ति या स्तम्भों के रूप में बनाया जाना चाहिए। यह तो उनके सन्देश का विरोध करना है, उनकी दिल्लगी उड़ाना है। जो उन्हें पसन्द आये ऐसा कौनसा सम्मान हम उन्हें दे सकते हैं? उन्होंने हमें जीने का रास्ता और मरने का तरीका बताया। और अगर हम उनके दिये हुए सबक को नहीं सीखे, तो यही अच्छा होगा कि हम उनका कोई स्मारक न बनायें क्योंकि जीवन और मौत की घड़ियों में अपना कर्तव्य करने और श्रद्धा के साथ उनके बताये हुए रास्ते पर चलने के सिवा उनका दूसरा उचित स्मारक नहीं हो सकता।



'मंडल' का

## इतिहास एवं राजनीति-साहित्य

विश्व-इतिहास की झलक (सम्पूर्ण)
स्वतंत्र भारत की झलक : राजेन्द्रबाबू के पत्रों में
हिन्दुस्तान की कहानी (संपूर्ण)
इतिहास के महापुरुष
कुछ पुरानी चिट्ठियां
राजनीति से दूर
रचनात्मक राजनीति
अठारहसौ सत्तावन
हमारी मांग
स्वर. । में अछूत कोई नहीं
खा . पहनो
लड़खड़ाती दुनिया
आधुनिक भारत
चीन का विश्वासघात
हमारे जमाने की गुलामी
पन्द्रह अगस्त के बाद

